चक्रवत् प्राण के वृद्धिमयरूप क्रम को समझना चाहिये। प्रत्येक संवत्सर में छह मास तक सूर्य विषुवद् वृत्त से उत्तर की ओर रहता है तथा शेष ६ मासतक दक्षिण की ओर। इससे वर्ष के उत्तरायण तथा दक्षिणायन दो विभाग होते हैं। जिस समय से सोमतत्त्व अग्नितत्त्व को कम करने का प्रारंभ करता है, उसे शरद् ऋतु कहते हैं। इस ऋतु के प्रारंभ में पितृ-पक्ष माना जाता है तथा पितरों की तृप्ति के लिये श्राद्ध-भोजनादि किया-कराया जाता है। प्रत्येक ऋतु में भी प्रातः माध्यन्दिन तथा सायंसवन रूप से तीन विभाग होते हैं, जिनमें पितरों की स्थिति तत्कालीन विशेषताओं से युक्त होती है। सोमतत्त्व की आहुति से अग्नि-तत्त्व प्रबल से प्रबलतर होता है, इसलिये ग्रीष्मादि ऋतुओं में प्रचण्ड गरमी का अनुभव होता है। पुनः हवनीकृत सोम जब अपने मूल स्वरूप से प्रकट होता है, तब वायुमण्डल में उष्णता कम होती जाती है। स्वयं प्रकृति ही यम होम करती[1] है, इससे ऋतु भेद अनुभव में आते हैं। इस नैसर्गिक प्रक्रिया को बल देने के लिये सोमतत्त्व का प्रधानतत्व के द्रव्यों से अग्नि में होम किया जाता है। इस कारण शरद् ऋतु के आरंभ से लेकर विविध यज्ञ किये जाते हैं, जिससे प्राणिमात्र के जीवन की रक्षा होती है तथा उनके योग क्षेम का यथा-काल विधान भी होता है। पितरों और देवों के अनुग्रह से जीवनयात्रा यथावत् चलती है, अतएव उनके प्राकृतिक कार्यों के अनुरूप मनुष्य भी देव पितरों की तृप्ति हेतु तथा अग्नि और सोम के संतुलन के लिये विभिन्न ऋतुओं में श्राद्ध-यज्ञादि करते हैं—यह देवों तथा मनुष्यों का परस्पर भावन है, सहयोग है। आधुनिक युग में यह सहभावन क्षीण हो गया है, जिसके परिणामस्वरूप कालचक्र में असंतुलन तथा वायुमंडल में व्यापक प्रदूषण रूप बड़े भयानक दोष उत्पन्न हुए हैं। यह समझना आवश्यक है कि ऋतुसम्बन्धी धर्मकार्य अंधश्रद्धा प्रेरित नहीं, बल्कि मानवीय सुरक्षा तथा योगक्षेम के लिये अत्यन्त उपयोगी साधन हैं।

अब प्रेतपितृ विज्ञान के विषय में विचार किया जाता है।

देवपितृ तथा ऋतुपितृ मनुष्य शरीर के आरम्भक हैं। इस भौतिक मानव शरीर में जीवसंज्ञक भूतात्मा साक्षिचैतन्य के रूप में रहे हुए कूटस्थ अविकारी क्षेत्रज्ञ परमात्मा से अभेदभाव से स्थित होकर जब तक स्वयं को सच्चिद्रूप तथा सब अवस्थाओं में असंग अनुभव करके मुक्त नहीं होता, तब तक अपना भिन्न अस्तित्व बनाये रखता है। इससे यह स्पष्ट होता है कि शरीर में अभिमान करने वाला तथा अच्छे बुरे कर्मों को करने वाला भूतात्मा तथा केवल साक्षिरूप से रहने वाला अकर्ता क्षेत्रज्ञ ये दोनों साथ-साथ रहते हैं। क्षेत्रज्ञ सब शरीरों में एक होता है, तथा व्यापक होने से उसमें किसी प्रकार की गति नहीं है। परन्तु पंचभूतों से संपृक्त भूतात्मा या जीवात्मा का नित्य साक्षी होने से वह भी उसके साथ शरीर ग्रहणत्यागरूप गति में सहभागी सा दीखता है। इस लोक में से शरीर त्याग

1. वसन्तोऽस्यासीदाज्यं ग्रीष्म इध्मः शरद् हविः। ऋग्वेद, १०.९०.१४

के पश्चात् परलोक की ओर जाने वाले भूतात्मा को प्रेत कहते हैं । इन अदृश्य प्रेतपितरों के विषय में विचार करना आवश्यक है ।

स्थूल शरीर छूट जाने पर व्यक्ति स्वयं को स्वप्नअवस्था के समान एक अवस्था विशेष में पाता है, तथा नया शरीर ग्रहण करने तक उसे गन्धर्व कहा जाता है । जिस ऋतु में मृत्यु होती है, उस ऋतु के प्राणों के सहारे वह सूक्ष्म अतिवाहिक शरीर से ऊपर की ओर यात्रा करता हुआ तेरह नाक्षत्रमास के पश्चात् चन्द्रमा को प्राप्त होता है :—

**"ये वैके चास्माल्लोकात् प्रयन्ति चन्द्रमसमेव ते सर्वे गच्छन्ति तत इतो लोकात् प्रयन्तीति प्रेता उच्यन्ते"[1] ।**

शरीर त्याग के समय चन्द्र की स्थिति के अनुसार पृथिवी के वायुमंडल से ऊर्ध्व की ओर जाते-जाते चन्द्रमा को प्राप्त करने में इनको तेरह चन्द्रमास लगते हैं :—

**"ते च शरीरत्यागकालिकचन्द्रस्थितिमनूध्वमूर्ध्वं प्रयन्तस्त्रयोदशनाक्षत्रमासपूर्त्तौ चन्द्रमसमभिप्रपद्यन्ते ।....सपिण्डत्वेन प्रतिपन्नाः सप्तविधा मनुष्यपितरो गन्धर्वशरीराः प्रेतपितरो नाम । ते द्विविधाःपिण्डभाजोऽवरा अश्रुमुखाः, लेपभाजस्तु परा नान्दीमुखाः ।.... त्रिविधा हीमे पितरो भवन्ति—सपिण्डाः, सोदकाः, सगोत्राश्च । उपरिष्टाच्चावरताच्चासप्तमात् सपिण्डाः । आचतुर्दशात्सोदकाः । एकविंशात् सगोत्राः । अत ऊर्ध्वा ज्ञातयो भवन्ति"[2] ।**

तात्पर्य यह है कि व्यक्ति के पिता से प्रारंभ करके सात पुरुष सपिण्ड कहे जाते हैं, ये मनुष्यपितृ गन्धर्वशरीर होते हैं । इनमें से जो अग्निलोक तक ही जा पाये हैं, उनको पृथ्वी से संबंधित आसक्ति रहने के कारण दुःख का अनुभव होता है, इस कारण इन्हें "अश्रुमुखाः" कहते हैं तथा जो इससे ऊर्ध्व की ओर स्थित देवलोक में पहुंचने में समर्थ हो गये हैं, वे देवों के सहचारी होकर आनन्द में रहते हैं, अतः इन्हे "नान्दीमुखाः" कहा जाता है । पुनः अपने पिता से लेकर सात पितरों तक "सपिण्ड", चौदह पुरुषों तक "सोदक" तथा इक्कीस पुरुषों तक 'सगोत्र' कहे जाते हैं । उसके अनन्तर केवल 'ज्ञातयः' कहे जाते हैं ।

मृत्यु के अनन्तर जिस स्थिति का अनुभव व्यक्ति को होता है, उसे कठोपनिषद् में 'साम्पराय' कहा गया है तथा इस विषय का सविस्तर वर्णन वहाँ उपलब्ध होता है । साम्पराय को न मानने वाले की निन्दा करते हुए यह कहा गया है कि वित्तमोह से मूढ़ पुरुष को, मरने के बाद मेरी क्या स्थिति-गति होगी, इस विषय का प्रतिभान नहीं होता । प्रश्न यह

1. कौषीतकी उपनिषद्, १.२
2. पंडित् मधूसुदन ओझा, पितृसमीक्षा, लखनऊ, १९३७, पृष्ठ, २६ (यहां दे.पृ. ६९)

है कि जो विषय इन्द्रियगम्य नहीं है, तथा केवल श्रद्धा से जिसे मानना पड़ता है, उसमें यदि किसी बुद्धिमान् मनुष्य को शंका हो तो उसमें अनुचित क्या है ? इस प्रश्न के पीछे एक बौद्धिक विचारधारा रही हुई है तथा वह वेदकाल से ही उपलब्ध होती है । मूलभूत प्रश्न यह है कि क्या विश्व हमारी इन्द्रियों को देखने-सुनने में आता है, उससे विशेष कुछ भी नहीं है ? अर्थात् व्यक्त सत्ता के पीछे क्या कोई अव्यक्त सत्ता हो ही नहीं सकती ? इसका जवाब पश्चिम के युंग नामक प्रसिद्ध मनोवैज्ञानिक ने देते हुए कहा है कि जो लोग सत्ता को केवल भौतिक ही मानते हैं, उनका यह दुराग्रह मूर्खतापूर्ण पूर्वाग्रहमात्र है, क्योंकि मौलिक सत्ता psychic या मानसिक हुआ करती है, असल बात तो यह है कि भौतिक विश्व की सत्ता अनुमानमात्र है, क्योंकि जिन्हें हम सीधे ही प्रत्यक्ष करते हैं, वे तो मनोमय आकार होते हैं, जब हम विश्व को देखते हैं तो असल में इन्द्रियों के माध्यम से हमारे मन तक पहुंचने वाले मानसिक बिम्बों को ही देखते[1] हैं । विश्व ऐसे बिम्बों का हमारे मन के द्वारा कल्पित आकारमात्र है । मन को यदि अमन बना दिया जाय तो विश्व जैसी कोई चीज टिक नहीं सकती यह अद्वैतसिद्धान्त का मूलाधार है ।[2] उपनिषद् भी परब्रह्म में या भूमा-अनन्त में द्वैत का अभाव बताते हैं :—

**"यत्र हि द्वैतमिव भवति तदितर इतरं पश्यति...., इतर इतरं शृणोति.... जिघ्रति...., विजानाति । यत्र त्वस्य सर्वमात्मैवाभूत्तत्केन कं पश्येत्....केन कं विजानीयात्...."[3]**

---

1. "It is an almost absurd prejudice to suppose that existence can only be physical. As a matter of fact, the only form of existence of which we have immediate knowledge is psychic. We might well say, on the contrary, that physical existence is a mere inference. Since we know of matter only in so far as we perceive psychic images mediated by the senses".
The Collected Works of C.G. Jung, Vol-11, Ed. Herbert Read........ Tr. by Hull, London, 1958, p. 12.

इसी बात को पण्डित मधुसूदन ओझाजी ने बड़ी खूबी से योगज प्रत्यक्ष का प्रबल तर्क देकर प्रतिपादित किया है । वे लिखते हैं—एवमिदं संबंधिनोः सम्बन्धन हेतुभूतंश्रद्धासूत्रं मनुष्येन्द्रियातिगामित्वान्मनुष्यैर्ग्रहीतुमशक्यमपि योगजदृष्टिविशेषाद् योगविद्याप्रभावेण योगिभिरुपलभ्यते इत्यस्तीति प्रतिपत्तव्यम् । सन्ति खल्वयोगिभिरनधिगम्या अतीन्द्रिया वहवोऽर्थास्तान् वयं न पश्याम इत्यतस्ते न सन्त्येवेति साहसिकानामवैज्ञानिकानां प्रलापमात्रमत्यन्तमुपेक्ष्यम् ।। ओझा, मधुसूदन शर्मा, **पितृसमीक्षा**, लखनऊ, १९३७, पृ ३३,३४ (यहां दे. पृ. ८६)

2. मनोदृश्यमिदं द्वैतमद्वैतं परमार्थतः ।
मनसो ह्यमनी भावे द्वैतं नैवोपलभ्यते ।।
गौडपादकारिका, २.३५

3. बृहदारण्यक उपनिषद, ४.५.१५

युंग जैसे प्रबुद्ध मनोवैज्ञानिक भी सत्ता की मानसिकता को स्वीकार करते हैं, परन्तु वैदिक विज्ञान के अनुसार मन को अमन बनाने की योग युक्ति से मनोनाश के अनन्तर अनुभव में आने वाली सन्मात्र, चिन्मात्र सत्ता ही परम या मूल सत्ता है, इस बात को वे स्वीकार नहीं करते। सत्ता की मनोमयता का आभास युंग जैसे विचारकों को उनके मानव-मन के ऊपरी सतह के नीचे छिपी हुई अवचेतना (Sub-conscious) तथा अचेतना (unconscious) के स्तरों के अनुसन्धान के परिणामस्वरूप प्राप्त हुआ था। कई मनुष्यों के स्वप्नों का रिकार्ड बनाकर, उनका वर्गीकरण, विश्लेषण, निगमन इत्यादि स्वीकृत वैज्ञानिक अनुसंधान की पद्धति को अपनाकर, उन्होंने पाया कि व्यक्ति को कृत्रिम निद्रा में डालकर उसके मन की गहराइयों में छिपे हुए स्मरणरूप संस्कारों को उद्बुद्ध करके, वहां बचपन में या प्राचीन काल में पड़ी हुई ग्रन्थियों को प्रबल सूचन द्वारा सुलझाया जा सकता है तथा इस प्रकार मनुष्य को कई असाध्य आधिव्याधियों से छुटकारा दिलाया जा सकता[1] है। यदि सत्ता मूल रूप में मनोमय न होती तो मन की गहराईयों में विद्यमान ग्रंथियों को सुलझाकर शारीरिक स्वास्थ्य जैसी ठोस भौतिक सिद्धि हासिल नहीं की जा सकती थी। ध्यान से तनाव कम होता है यह सभी का अनुभव है।

प्रस्तुत विषय से इस निष्कर्ष का सम्बन्ध यह है कि शरीर नाश के अनन्तर जीव की जो गति होती है, वह प्रत्यक्ष का विषय नहीं है, फिर भी स्वप्न के सूक्ष्म शरीर की तरह मनोमय सूक्ष्म देह के अस्तित्व का अपलाप नहीं किया जा सकता।

वैदिक विज्ञान इस मनोमय सूक्ष्मदेह के अस्तित्व को स्वीकार करता है, तथा इसकी बनावट, गति, मुक्ति आदि के विषय में भी प्रामाणिक विचार करता है। आगे प्रजापति के स्वरूप का निर्णय करते समय हमने देखा है कि अव्यय, अक्षर एवं क्षर पुरुषों की पांच-पांच कलाओं के साथ निर्विशेष परात्पर को भी एक कला मानकर कुल मिलाकर षोडशकलाओं से प्रजापति का स्वरूप निष्पन्न होता है। इसीसे चार मनु, सात ऋषिप्राणों की निष्पत्ति भी बताई गई है तथा ऋषि प्राणों से देवप्राण, गन्धर्वादि प्राणों की उत्पत्ति मानी गई है। यह सारी सृष्टि अत्यन्त सूक्ष्म है। आगे और भी व्यक्त दशा में प्रकट होने वाली क्षर पुरुष की प्राण नामक कला से इन्द्रिय रूप देवचिति उत्पन्न होती है, इसमें प्राणात्मा, प्रज्ञानात्मा

---

1. युंग ने वेदों में दी गई गुहा की प्रतीकात्मकता को स्वीकार करके, गुहा हृदय का या चेतना के पूरे क्षेत्र का प्रतीक है, एवं आत्मा को हृदयगुहा में निहित कहा गया है, इस बात का समर्थन करते हुए कहा है कि मनुष्य का व्यक्तित्व अतिशय गहरा है, अहंकार केवल उसकी संपूर्ण चेतना का एक अत्यंत अल्प अंश है, तथा मानव चेतना के गहनतम केन्द्र में आत्मा का अस्तित्व अवश्य मानना पड़ता है। Collected Works of C. G. Jung. Vol-9, part-II, London, 1959, pp. 188

तथा महान् आत्मा समवेत रहते हैं। इसी देवचितिको सूक्ष्म देह कहते हैं। यह ५ ज्ञानेन्द्रियाँ ५ प्राणों तथा मन एवं बुद्धि इन सत्रह तत्त्वों से बना है। सिद्धान्त यह है कि स्वरूप से अजन्मा प्रजापति ही बहुधा रूपों को बनाकर गर्भ में विचरण करता[1] है। इस प्रजापति के व्यापक रूप में सारे भुवन विद्यमान रहते हैं तथा इस अतीन्द्रिय सूक्ष्मतम सत्य को धीर पुरुष ही अपने प्रज्ञानेत्र से देख सकते हैं। मुख्य आत्मा नित्यशुद्धबुद्ध एवं मुक्त ही है, वह व्यापक है अतः इसमें किसी प्रकार की गति नहीं है। स्थूल शरीर पंचभूतों का संघ मात्र होने से स्पष्ट रूप से भस्मान्त है, यह तो सबलोग जानते हैं। अतः पाञ्चभौतिक स्थूल शरीर के त्याग के अनन्तर, इस लोक से पितृलोक या देवलोक तक गमन तथा वहां से पुनः इस लोक तक आगमन इसी सूक्ष्म देह का होता है। इस आवागमन के पांच स्तर हैं, जिनका विवरण छान्दोग्य, बृहदारण्यकादि प्राचीन उपनिषदों में सविस्तर दिया गया है। इस गति के मुख्य दो भेद हैं, जिन्हें देवयान तथा पितृयान अथवा अर्चिरादि मार्ग तथा धूमादिमार्ग कहा गया है। इन दो में से किस मार्ग से सूक्ष्म शरीराभिमानी जीव गति करेगा, इस बात का निर्णय उसकी विद्या या ज्ञान एवं उसके अच्छे या बुरे कर्म के आधार पर होता है। वह किस मार्ग से परलोक जायगा तथा उसका अगला शरीर कौनसा होगा इस बात का निश्चय "यथा कर्म यथाश्रुतम्" उसके कर्म एवं ज्ञान से होता। चन्द्रमा विराट् पुरुष के मन से उत्पन्न हुआ है, तथा सृष्टि के प्रारंभ से ही वहां दिव्यपितृ निवास करते हैं। अतः यही मुख्य पितृलोक है। मृतव्यक्ति के सूक्ष्म शरीर के तत्त्वों में मन प्रधान है, अतः सभी की मरणोत्तरगति चन्द्र की ओर स्वाभाविक रूप से होती है। यह धूमादिमार्ग या पितृयान कहा जाता है। योगसाधन का आश्रय करके जिन्होंने मन की चंचल वृत्तियों का कुछ हद तक निरोध करके प्रकाशात्मक सत्त्वप्रधान बुद्धितत्त्व को उद्‌बुद्ध किया है, वे सजातीय आकर्षण के बल पर बुद्धि के अधिष्ठाता सूर्य की ओर गति करने में समर्थ होते हैं। सूर्य मण्डल देवप्राणों का केन्द्र है, अतः उसकी ओर जाने वाले पथ को अर्चिरादि मार्ग या देवयान कहते हैं। पितृयान का आश्रय करने वाले जीवों का पुनरागमन होता है, किन्तु जिन्होंने सूर्य मण्डल की ओर जाने वाले देवयान का आश्रय किया है, वे आभूत संप्लव अर्थात् प्रलयकाल तक देवलोक में रहकर, तदनन्तर मुक्त होकर परमात्मा के स्वरूप में लीन होकर सारूप्य मुक्ति पाते हैं, यह क्रममुक्ति है। शरीर रहते ही जिन्होंने बुद्धि एवं मनका संपूर्ण संयमन सिद्ध किया है, वे जीवमुक्त होते हैं, इनके प्राणों का उत्क्रमण नहीं होता :—

**"न तस्य प्राणाप्युत्क्रामन्ति, अत्रैव समवलीयन्ते"** ।[2]

इनके विषय में यह भी कहा गया है कि वे जीवनकाल में ही ब्रह्मरूप हुए होते हैं,

1. प्रजापतिश्चरति गर्भेऽन्तरजायमानो बहुधा विजायते। तस्य योनिं परिपश्यन्ति धीरास्तस्मिन्ह तस्थुर्भुवनानि विश्वा ॥ यजुर्वेद, १३.१९
2. बृहदारण्यक उपनिषद्, ४.४.५

अतः शरीर त्याग के अनन्तर व्यापक ब्रह्म में लीन होते हैं, अर्थात् विदेहमुक्त होते हैं:—

**"ब्रह्मैव सन् ब्रह्माप्येति"**[1] ।

इसको जीवन्मुक्ति या सद्योमुक्ति भी कहते हैं। ऊपर बताई गई दो गतियों के अतिरिक्त एक तीसरी अधमगति का उल्लेख उपनिषदों में पाया जाता है। जो आजीवन दुराग्रहपूर्वक पापाचरण में ही लगे रहते हैं तथा पृथ्वी के विभिन्न पदार्थों के प्रति जिनकी आसक्ति अतिशय प्रबल होती है, वे बार-बार जन्म ग्रहण कर मरने वाले क्षुद्र कीट-पतंगों की दुर्गति पाते हैं। इन तुच्छ शरीरों में अज्ञानवशवर्ती होकर अपने पापकर्मों का फल दीर्घकाल तक भोगने के बाद प्राकृतिक नियमानुसार वे पुनः मानव शरीर प्राप्त करते हैं।

ऊपर यह बताया गया है कि ज्ञान-या विद्या तथा कर्म या अविद्या जीव की मरणोत्तर स्थितिगति के नियामक है। ज्ञान आत्मा का स्वरूप होने से विद्या कहा जाता है, जिससे व्यक्ति स्वयं को शरीरेन्द्रियादि संघात से भिन्न जानकर नित्य सत्ता रूप आत्मा का विवेकपूर्वक ज्ञान प्राप्त करता है, एवं व्यापक आत्मा में निष्ठा करके गतिशून्य होता है, इसी को ब्राह्मीस्थिति, विद्या, मुक्ति आदि पदों से अभिहित किया जाता है। शरीरादि में अभिमान आत्मा के अविवेक से उत्पन्न होता है तथा फलाभिसंधिपूर्वक कर्मों में प्रवृत्त करता है, अतः कर्म-प्रवाह को अविद्याजनित माना गया है। इन दो विद्या-अविद्या अथवा ज्ञान कर्म के तारतम्य से जीव की उच्च-नीच गतियां हुआ करती हैं। स्थूल पाञ्चभौतिक देह की स्थिति गति जिस विश्व में है, वह पञ्चीकृत पांच महाभूतों से बना हुआ होने से स्थूल है, एवं जिसमें मनोमय सूक्ष्म शरीर की स्थिति-गति होती है, वह विश्व अपञ्चीकृत पंच महाभूतों से बना हुआ होता है अतः वह सूक्ष्म है। ये दोनों भौतिक ही हैं तथा दोनों का सम्बन्ध भी नित्य बना रहता है, इससे जाग्रत में स्थूल भौतिक विश्व का तथा स्वप्न में सूक्ष्म भौतिक विश्व का अनुभव प्राणी मात्र को होता है। मृत व्यक्ति की चेतना स्वप्न चेतना जैसी होती है, अतः वहां स्थिरता का अभ्यास या आत्मा को जानने की साधना नहीं बन पाती। कठोपनिषद् में कहा गया है:—

**यथाऽऽदर्शे तथाऽऽत्मनि यथा स्वप्ने तथा पितृलोके ।**
**यथाऽप्सु परीव दृश्यते तथा गन्धर्वलोके ।**
**छायातपयोरिव ब्रह्मलोके**[2] ।

इस मंत्र पर अपने भाष्य में श्री शंकराचार्यजी लिखते हैं कि पितृलोक, गन्धर्वलो-

1. बृहदारण्यकोपनिषद् ४.४.५
2. कठोपनिषद्, ६.५

कादि में आत्मा का दर्शन स्वप्न में देखी हुई वस्तु तथा जल में प्रतिबिम्बित अस्थिर के वस्तु के समान अस्पष्ट होता है, तथा ब्रह्मलोक में प्रकाश तथा अंधकार की तरह स्पष्ट ज्ञान होता है, किन्तु ब्रह्मलोक प्राप्ति अतिदुष्कर है, अतएव मनुष्य लोक में ही आत्मा को जानने का प्रयत्न करना उचित है, क्योंकि यहां शुद्धसत्त्व वाले यतियों के अन्तःकरण में दर्पण में दीखने वाले स्पष्ट प्रतिबिम्ब की तरह आत्मा का स्पष्ट विवेक तथा दर्शन शक्य कथन का तात्पर्य यह है कि जीवन में ही मुक्तिसाधना शक्य है, मरणोपरान्त यह शक्य नहीं है। तथा अज्ञान दशा में बद्ध जीव मरने के बाद, उसके पुत्रद्वारा दिये हुए पिण्डादि से बल प्राप्त करके वायुमंडल इधर उधर भटकने की दुर्गति से छूटकर चन्द्रलोक-पितृलोक तक जाने सहायता अवश्य पा सकता है, किन्तु मुक्तिरूप परम शान्ति तथा आनन्द की अवस्था नहीं पा सकता। इसलिये इहलोक तथा परलोक दोनों में दुःख का जो स्पष्ट कारण अनात्म-भूत नश्वर प्राणी-पदार्थों में आसक्ति है, उसका विवेकपूर्वक त्याग करके जीते जी ही मन की शक्ति प्राप्त करना सद्गति का एकमात्र मार्ग है। योग वासिष्ठ में कहा है :—

**स्वपौरुषैकसाध्येन स्वेप्सितत्यागरूपिणा ।**
**मनः प्रशममात्रेण विना नास्ति शुभा गतिः ।।**

अर्थात् मनःप्रशम अपने इष्टपदार्थों में आसक्ति के त्याग से होता है। तथा स्वयं को जो अभीष्ट लगते हैं, ऐसे विषयों का त्याग अपने ही पौरुष-मनोबल के अधीन है—अन्य के द्वारा किया हुआ त्याग हमें मनःशान्ति नहीं दे सकता तथा मन के शम के बिना आत्मा की शुभ गति नहीं, अतः अपने पुरुषार्थ का आश्रय करके, हमें ईप्सित दीख पड़ते हैं, ऐसे विषयों के त्याग से मनः शान्ति जीवनकाल में ही प्राप्त कर लेना सद्गति का एकमात्र मार्ग है। बौधायनधर्मसूत्र में आत्मश्राद्धनामक विषय की चर्चा है। संन्यास दीक्षा लेने वाले पुरुष जैसे जीते जी अपना और्ध्वदैहिक संस्कार सम्पन्न कर लेते हैं, वैसे ही अपनी मरणोत्तर सद्गति की इच्छा वाले स्त्री-पुरुषों को चाहिये कि वे स्वयं को इष्ट लगने वाले पदार्थों का दान सत्पात्र में करके मन की अशान्ति एवं चंचलता की कारणभूत आसक्ति का त्याग करें। भगवान् श्रीकृष्ण ने भी काम्यकर्मों के त्याग को संन्यास बताया है;[1] जिसके अभाव में कोई व्यक्ति सच्चा कर्मयोगी नहीं बन सकता[2]।

इस प्रकार स्वयं ही अपनी आसक्तियों को न त्याग सकने वाले व्यक्ति के पारलौहिक हित के लिये उसके पुत्र तथा सम्बन्धी दिवंगत आत्मा की शान्ति के हेतु जो श्राद्ध, दानादि

1. काम्यानां कर्मणां न्यासं संन्यासं कवयो विदुः ।
—भगवद्गीता, १८.२
2. न ह्यसन्तसङ्कल्पो योगी भवति कश्चन ।
—वही, ६.२

करते हैं, उससे भी मृत व्यक्ति को लाभ अवश्य होता है, अतएव श्राद्ध क्रिया तथा पिण्ड दानादि कर्म "निर्हरण" नाम से जाने जाते हैं क्योंकि उनसे प्रेत की कुछ अशुद्धियां एवं निर्बलताओं का निर्हार हो जाता है तथा उसे तृप्ति एवं शान्ति का अनुभव होता है, चाहे वह जहां भी जो भी स्थिति में हो।

उत्तम प्रकार के यज्ञदानरूप इत्यादि कर्मों को करने वालों की शरीरस्थ वैश्वानराग्नि संस्कारयुक्त हो जाती है जिससे शरीर छूट जाने के अनन्तर वह वैश्वानर सूर्यसंवत्सर में सम्मिलित हो जाते हैं। सूर्यमण्डल से आगे परमेष्ठी मण्डल है, जहां सोमतत्त्व की प्रचुरता होने से चन्द्रलोक नाम से भी जाना जाता है। उससे आगे स्वयम्भूमण्डल है, जिसका अधिष्ठाता मानसपुरुष है। इस मार्ग को देवयान कहा गया है, जिसका क्रम अग्नि, ज्योति, दिवस, शुक्ल पक्ष तथा उत्तरायन के छह मास के स्वरूप से बताया गया है। ये वस्तुतः काल विशेष नहीं हैं, बल्कि उन पर तत्त्वों के अधिष्ठाता आतिवाहिक देवविशेष है। इस मार्ग से जाने वाले उत्तम कोटि के जीव स्वर्ग लोक में देवों के साथ आनन्दभोग करके, ऊपर बताये गये मानसपुरुष के द्वारा सत्यलोक या ब्रह्मलोक में प्रवेश पाकर मुक्त हो जाते हैं।

परन्तु जो लोग आत्मज्ञान या विद्या की कामना न करके इष्टापूर्तादि सामाजिक सेवा के कार्य में जीवनयापन करते हैं, वे धूमादि मार्ग से चन्द्रमा तक जाते हैं और पुनः इस लोक में जन्म लेते है :—

**"अथ य इमे ग्रामे इष्टापूर्त्ते दत्तमित्युपासते ते धूममभिसंभवन्ति, धूमाद्रात्रिम्। रात्रेरपरपक्षम्, अपरपक्षाद्यान् षड्मासाँस्तान्....ततो पितृलोकम्, पितृलोकादाकाशम्, आकाशाच्चन्द्रमसम्"[1]।**

इस लोक में पुनः आने का जो मार्ग है, उसका निरूपण भी प्राचीन उपनिषदों में पंचाग्निविद्या के नाम से किया गया है :—

**"असौ वाव लोकोऽग्निः, तस्यादित्य एव समित्। तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः श्रद्धां जुह्वति। तस्या आहुतेः सोमो राजा संभवति[2]।**

"वह (धुलोक) अग्नि है, आदित्य उसकी समिधा है। इस अग्नि में देव श्रद्धा का होम करते हैं। उस आहुति से सोम की उत्पत्ति होती है"।

1. छान्दोग्य उपनिषद्, ५.१०.३,४
2. बृहदारण्यक उपनिषद्, ६.२.९

इसी क्रम से पर्जन्यरूप अग्नि में देव सोम की आहुति देते हैं, जिससे वृष्टि होती है । इस (पृथ्वी) लोकरूप अग्नि में वृष्टि की आहुति से अन्न उत्पन्न होता है । पुरुष रूप अग्नि में अन्न की आहुति से रेतस् उत्पन्न होता है, तथा स्त्रीरूप अग्नि में रेतस् की आहुति से पुरुष उत्पन्न होता है[1] ।

यह उत्पन्न हुआ पुरुष अपनी नियत आयु तक जीवित रहता है, और मृत्यु के अनन्तर फिर पूर्वोक्त दो में से एक मार्ग के द्वारा पितृलोक या देवलोक में जाकर स्वकर्मोपात्त सुख-दुख भोग करने के बाद पुनः उसी मार्ग से लौटकर इस लोक में जन्म लेता है, यह चक्र निरन्तर चलता रहता है । इन दो मार्गों को न जानने वाले अथवा इनसे गति करने की भी जिनमें योग्यता नहीं है, वे दन्दशूक, मक्खी, मच्छर जैसे तुच्छ जन्तु बनकर बार-बार जन्म-मरण प्राप्त करते हैं[2] । कुछ अत्यन्त अधम कक्षा के जीव वृक्ष वनस्पति आदि स्थान पर गति को पाते हैं, यह सबसे निकृष्ट गति है । यहां प्रसंगवशात् इस बात का विचार कर लेना आवश्यक प्रतीत होता है कि जब प्राणी परलोक में अपने कर्म के अनुसार सुख दुःखादि भोगते हैं तो पुनः उनको क्यों जन्म लेना पड़ता है ? इसका उत्तर यह है कि कर्म विभिन्न प्रकार के होते हैं, उनके फलों का भोग भी भिन्न-भिन्न समयों में एवं लोकों में सम्पन्न होता है । जैसे अग्नि में हाथ डालने पर तुरन्त हाथ जल जायगा, किन्तु यदि आम का पेड़ लगाया जाय तो उसका फल कई सालों बाद मिलेगा, तथा अश्वमेध, राजसूय आदि यज्ञों का अथवा समाज सेवा के उत्कृष्ट कर्मों का फलांश अदृष्ट रूप में विद्यमान रहकर परलोक में स्वर्गादि में फल देगा । इस प्रकार पृथ्वीलोक में, तथा अन्यत्र दूसरे उत्तम या अधम लोकों में फल देने वाले विभिन्न कर्म स्वभाव से ही कालविशेष में एवं देशविशेष में फलित होने योग्य होते हैं, इसी कारण से प्राणी को बार-बार पुनरावृत्ति का शिकार होना पड़ता है । किन्तु विवेक, वैराग्यपूर्वक तपः श्रद्धायुक्त पुरुष सत्य की खोज में आजीवन लगे रहते हैं, वे अर्चिरादि मार्ग से ब्रह्मलोक तक गति करने में समर्थ होते हैं, उनकी पुनरावृत्ति नहीं होती । और जो पवित्र अन्तःकरण वाले संध्यावन्दनादि नित्य कर्मों को निष्काम भाव से करके शास्त्रानुसार वामप्रस्थ होने के अनन्तर, संन्यास रूप त्याग का यथार्थ आचरण करके, देहेन्द्रियादि से अत्यत्त भिन्न आत्मा के नित्य शुद्ध, व्यापक स्वरूप को मरने के पहले ही जान लेते हैं, वे जीवन्मुक्त हो जाते हैं, तथा मृत्यु के अनन्तर विदेह-मुक्त होते हैं । मरण के समय इनके प्राणों का उत्मक्रमण नहीं होता, अतः उनके आवागमन का प्रशन ही नहीं उठता । इसके विवरण से यह स्पष्ट हो गया कि जन्म-मरण रूप संसार चक्र का मूल कारण अपने वास्तविक स्वरूप का अज्ञान अर्थात् अविद्या है । यह अविद्या ही फलाभिनिवेशपूर्वक कर्म करने को बाध्य करती है, परन्तु विद्या से इस अविद्या का नाश हो

1. बृहदारण्यक उपनिषद् ६.२.१३-१४
2. वही, ६.२.१०-१३

जाने पर देहादि से होने वाले क्रियमाण कर्मों के उपरान्त प्रारब्ध, संचित कर्म भी भस्मसात् हो जाते हैं, ऐसे कर्म दग्धबीज के समान फल उत्पन्न करने की क्षमता खो देते हैं। इससे यह भी स्पष्ट हो गया कि विद्या और कर्म परस्पर विरोधी नहीं हैं, अर्थात् विद्या उत्पन्न होने के बाद भी ज्ञानी निष्काम-लोक संग्रहात्मक-कर्मों को करते रहने पर भी उनके फल भोगने के लिये बाध्य नहीं है। अतः कर्ममात्र त्याग्य है, ऐसा मत एकांगी एवं अशास्त्रीय है, इसी विषय को स्पष्ट करने के लिये भगवान् ने गीता में विस्तार से, संन्यास, त्याग, कर्मयोग, भक्ति, ज्ञान इत्यादि विषयों का वैज्ञानिक ढंग से प्रतिपादन किया है।

अब प्रकृत विषय का अनुसरण करते हैं। आगे बताई गई पंचाग्निविद्या में चतुर्थ आहुति अन्न है, जिसे पुरुषाग्नि में होमा जाता है। यह यज्ञ रोज होता है, तथा इन्द्रियगम्य विषय होने से समझने में अपेक्षया सुकर भी है। पंडित मधुसूदन ओझाजी ने इसको वैज्ञानिक ढंग से समझाया है। यह अत्यन्त उपयोगी भी है, अतः इसका संक्षेप से विवरण देना आवश्यक है। भौतिक रूप में प्राप्त होने वाला अन्न वास्तव में प्राणमय, देवमय एवं मनोमय है, इसी कारण अन्न से प्राण तृप्त होते हैं, मूलसत्ता से सर्वप्रथम निष्पन्न होने वाला सत्त्वरूप मन भी अन्न के सूक्ष्म अंश से उपबृहित हो सर्वकर्म सामर्थ्य प्राप्त करता है :—

**"अन्नमशितं त्रेधा विधीयते। तस्य यः स्थविष्ठो धातुस्तत्पुरीषं भवति। यो मध्यमस्तन्मांसम्। योऽणिष्ठस्तन्मनः"**[1]।

वस्तुतः अन्न क्रम से रस, रक्त, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा, शुक्र, ओजस् और अन्त में मन बनता है। पंडित ओझा लिखते हैं :—

**"भुक्तस्यैवान्नस्य परिपाकवशादिम रसासृङ्मांसमेदोऽस्थिमज्जा शुक्रौजोमनांसि धातवो विकारा उत्पद्यास्मिन् प्राणकोशे प्रणिधीयन्ते। तत्रैतदन्नमयं मनः चान्द्रत्वाद्दिव्यम्। ओजस्तु वायुरसत्वादान्तरिक्ष्यम्। अथ शुक्रान्तः पार्थिवो भावः तदित्थं—**

**"सप्तचितिकोऽयमन्नमयकोशः शरीरम्"।**

**रेतः, श्रद्धा, यशः इति हि चान्द्रमसास्त्रयो भावाः। शुक्राण्योषधीर्जनयित्वाऽन्नमावाप: कल्पते। तत्रेदं शुक्रं रेतः सोमरसश्चन्द्रकिरणात् प्रवृज्यौषधि-द्वारैतस्मिन्शारीरे प्राणे प्रचीयते।....जन्मनक्षत्रादारभ्यैतदष्टाविशं तिनक्षत्राणि यावत्प्रत्यहं नक्षत्र भेदात्प्रभिद्यमानाः सहःसंज्ञाः सोमरसा अष्टाविंशे अहन्येकमष्टाविंशतिकलं पिण्डं जनयन्ति"**[2]।

1. छान्दोग्य उपनिषद्, ३.५.१
2. ओझा, पंडित् मधुसूदन शर्मा, **पितृसमीक्षा**, लखनऊ, १९३७, पृष्ठ, २७ यहाँ.दे.पृ. ७१

तात्पर्य यह है कि अन्नरस सब चन्द्राधिष्ठातृ देवता से अनुगृहीत औषधियों का रस होने से सोमरस है, इससे शुक्र तथा ओजस् के धातु प्राण कोश में निहित रहते हैं। जन्म नक्षत्र से प्रारंभ करके अट्ठाईस नक्षत्रों तक प्रतिदिन भिन्न-भिन्न सहः संज्ञक सोमरस उत्पन्न होकर अट्ठाईस कलाओं वाले पिण्ड को उत्पन्न करते हैं। ये प्रतिमास नये उत्पन्न होने वाले पिण्ड पूर्व उत्पन्न पिण्ड के त्रिविध क्षय के बाद ही पैदा होते हैं, सामान्य गृहस्थ, शास्त्रोक्त संयमपूर्वक जीने वाला गृहस्थ तथा यति इन तीनों के शरीर में ये पिण्ड क्रमशः अधः स्रोत, तिर्यक्स्रोत एवं ऊर्ध्वस्रोत होते हैं :—

**"तत्र प्रतिमासमन्यान्यमासिकपिण्डस्याभिनिवृत्तौ पूर्वः पूर्वः पिण्डोऽधः स्रोता वा तिर्यक्स्रोता वा ऊर्ध्वस्रोता वाऽपक्षीयते। व्यवायिनां गृहमेधिनामधोरेतसां पिण्डोऽयमधः स्रोतसा स्त्रीशरीरे गत्वाऽपक्षीयते। गृहमेधिनामपि संयतानां शुक्रप्रवाहस्यैतच्छरीरपरिपुष्टि हेतुभूतौजोरसजनकतया पिण्डोयं तिर्यक्स्रोतसाऽपक्षीयते। ब्रह्मचारिणान्तु यतीनां योगिनां मनीषिणामहर्निशचिन्ताशीलत्वादूर्ध्वरेतसामूर्ध्वं शीर्ष्णि गत्वाऽयं शुक्रप्रवाहो मनोभावाय कल्पते। यावदधिकं चिन्तयते तावच्छुक्रं वीयते तेन ते कृश्यन्ति न मेधन्ति न प्रजा जनयन्ति"[1]।**

अर्थात् औषधिसमूह रूप अन्न के रस से उत्पन्न होने वाला रेतस् नीचे की ओर, इर्दगिर्द तथा ऊपर की ओर गतिवाला होता है। स्त्रीसंगी गृहस्थों का शुक्र स्त्रीशरीर में जाकर क्षीण होता है, क्योंकि वे अधोरेता होते हैं। संयमी गृहस्थ तिर्यक्स्रोता होते हैं क्यों कि संतान उत्पादन जितना ही रेतस् स्त्रीशरीर में और शेष शरीर में ओजरूप से परिणत होकर क्षीण हो जाता है। मनस्वी योगी, यति चिन्तनशील होते हैं, निरन्तर आत्मचिन्तन में रत होने से उनका रेतस् ऊर्ध्वगामी होकर मस्तक में पहुंचने पर मन बन जाता है।

आगे बताया गया है कि मनुष्य में अन्नपानादि से जो शुक्र उत्पन्न होता है, उसमें २८ सहः नामक तत्त्व होते हैं, तथा अपने पूर्व पुरुषों से प्राप्त ५६ सहः को मिलाकर कुल ८४ सहः होते हैं। इनमें से २१ अपने पिता के, १५ पितामह के, १० प्रपितामह के, १ वृद्ध पितामह के, ३ अतिवृद्ध प्रपितामह के तथा एक वृद्धातिवृद्ध प्रपितामह अर्थात् छठे पुरुष के होते हैं। यह छठे पुरुष का एक मात्र सहः अंश स्वशरीर में ही समाप्त हो जायगा अतः व्यक्ति के पुत्र में वह नहीं जायगा। इस प्रकार वर्तमान बीजधारी पुरुष के शरीर में जो सहः तत्त्व हैं, उनमें से ७ स्वशरीर में ही रहेंगे तथा पुत्र में २१, पौत्र में १५, प्रपोत्र में १० चौथे सन्तान में ६, पांचवे में ३ और छठे में एक सहः अंश जायगा। इस प्रकार वर्तमान पुरुष को मध्य में रखते हुए, उसके पूर्व हुए ६ पुरुषों से और स्वयं के आगे पुत्रादि ६ पुरुषों

1. ओझा, पंडित् मधुसूदन शर्मा-पितृसमीक्षा पृ, ७१-७२

तक सापिण्ड्य माना जाता है ।

**"लेपभाजश्चतुर्थाद्याः पित्राद्याः पिण्डभागिनः ।**
**सप्तमः पिण्डदस्तेषां सापिण्ड्यं साप्तपौरुषम्" ।।**

अर्थात् अपने पितामातादि तीन पुरुषों के साथ हमारा सम्बन्धसूत्र घनिष्ठ होने से ये पिण्ड-भागी हैं, चतुर्थ से सात पुरुषों के सामान्य सम्बन्ध सूत्र होता है, अतः वे केवल लेपभागी हैं । इस प्रकार सापिण्ड्य सम्बन्धसूत्र सातपुरुषों तक विद्यमान रहता है, अतः जिस कन्या से हमारा सात पुरुषों तक सम्बन्ध रहता है, उसमें एक ही पुरुष के सहः तत्त्व विद्यमान होने से उससे विवाह सम्बन्ध निषिद्ध माना गया है । इसी सहःसम्बन्ध सूत्र के आधार पर श्राद्धविधि में सापिड्य प्रक्रिया सम्पन्न की जाती है । मासिक श्राद्धपिण्डों का भोग करता हुआ सूक्ष्म देहधारी प्रेत, क्रमशः एक संवत्सर में चन्द्रमण्डल तक पहुंचता है । वहां इसके जो पूर्वपुरुष विद्यमान हैं, उनके साथ इसका सम्बन्ध जोड़कर इसे पितृश्रेणी में स्थान दिलाया जाता है, इसी को सपिण्डीकरण कहा जाता है । सात पुरुषों तक ही यह प्रक्रिया चलती है, तदनन्तर अगले पुरुष का कोई अंश पृथ्वी में न रहने से वह इस लोक के सम्बन्ध से मुक्त हो जाता है और कर्मानुसार या तो ऊर्ध्व देवादि लोक में चला जाता है या पुनः मनुष्यशरीर धारण करके पृथ्वी पर लौट आता है ।

पंडित ओझा जी के मतानुसार अन्य श्राद्धक्रियाओं से गया में पिण्डदान करना श्रेष्ठ है, क्योंकि इससे अपने कर्मों के परिणाम स्वरुप चन्द्रलोक तक न पहुंचकर अन्यत्र दुर्गति के भागी बने प्राणियों की समुद्धार की संभावना है । क्योंकि वहां श्रद्धा करने से असंग जाति के गय नामक विशिष्ट प्राण के बल से, भूतात्मा जो कि अपने कर्मो के बन्धन में आबद्ध है, वह उस बन्धन से छूटकर मुक्त हो जाता है । गया श्राद्ध रूप यह पितृणमोचन कर्म सबसे श्रेष्ठ है । इसी कारण कहा गया है :—

**"एष्टव्या बहवः पुत्रा यद्येकोऽपि गयां ब्रजेत् ।**
**यजेत वाश्वमेधेन नीलं वा वृषमुत्सृजेत्" ।।**

भारतीय संस्कृति औरस पुत्र न हो तो दत्तक पुत्र के द्वारा किये गये पिण्डदानादि श्राद्धकर्म का महत्त्व स्वीकार करती है, क्योंकि पिण्डपूर्तिकी आवश्यक प्रक्रिया न होने पर प्राणी पृथिवी से आबद्ध रहकर मुक्ति का भागी नहीं होता ।

पार्थिव देह के छूट जाने पर जीव स्वयं अपनी मुक्ति का साधन नहीं कर सकता तथा पुत्रादि द्वारा यथाविधि श्राद्धकर्म न होने पर भी सद्गति दुर्लभ हो जाती है, अतएव जीवनकाल में ही विवेकी पुरुष को स्वपौरुषमात्रसाध्य अपनी इष्ट वस्तु का स्वयं त्याग करके सारी आसक्तियाँ छोड़कर अपनी आत्मा का स्वयं ही कर

लेना चाहिए यही बात स्पष्ट रूप से बता देने का मुख्य हेतु "पितृसमीक्षा" ग्रंथ लिखने के पीछे पंडित ओझाजी के हृदय में निहित होगा, ऐसा कहने में किसी प्रकार की अत्युक्ति नहीं है।

यह संक्षिप्त ग्रन्थ अर्थ गांभीर्यकी दृष्टि से तथा विषयगौरव की दृष्टि से सर्वथा मूल्यवान् है। केवल व्यक्त, इन्द्रियगभ्य पदार्थों का विश्लेषण करने को विज्ञान मानने वाली नई पीढ़ी, शास्त्रोक्त धर्मकर्म को अन्ध श्रद्धाप्रेरित मानकर उससे विमुख होती जा रही है। इस ग्रन्थ का गहन अनुसन्धान करने वाले किसी भी बुद्धिमान् व्यक्ति को इसमें प्रतिपादित विषयों की यथार्थ वैज्ञानिकता अवश्य समझ में आयेगी, तथा अपने तथा मनुष्य जाति के कल्याण-मंडल के लिये शास्त्रोक्त सन्मार्ग पर आग्रह पूर्वक चलने की प्रेरणा मिलेगी इसमें संदेह नहीं।

**रामकृष्ण व्यास**

नियामक,

प्राच्यविद्या मंदिर

बड़ौदा-३९० ००२

# *Introduction*

पिताहमस्य जगतो माता धाता पितामहः
वेद्यं पवित्रमोङ्कार ऋक्सामयजुरेव च ।। (गीता, IX, 17)

[ I am the father (progenitor) of this world, I am the mother (matrix), the ordainer and also the ancestor. I am the syllable "ओम्" which is the sacred knowable, I am ऋक्, साम and यजुs. ]

महर्षयः सप्त पूर्वे चत्वारो मनवस्तथा ।
मद्भावा मानसा जाता येषां लोक इमाः प्रजाः ।।

[ In the beginning from my own being and consciousness seven great ऋषिs and four मनुs were created, whose offspring are all these peoples in the world. ]

We all know the names of our father and grand-father, but we do not know the names of all our ancestors. Nor do we know as to who was our first progenitor. The birth of offspring is impossible in the absence of father. Our reason, therefore, concludes that there must be the first progenitor of this line of offsprings. Again, the question arises, from where and how could this first progenitor have arisen. This is a conundrum which is unravelled by श्रीकृष्ण in his song celestial. The verses quoted above provide a solution. कृष्ण says that he is the first cause of all the beings and things of the world. Human reason conceives certain causal principles for all existing beings and entities. कृष्ण states that he is the origin and matrix of all such causal principles too. This assertion indicates that कृष्ण in his essential nature is the absolute, unitary and infinite primeval Being which is conscious of itself. That is to say, the absolute Being is also absolute consciousness. It is also ecstatic in nature as the absolute Being that is aware of its unitary, infinite nature should necessarily be. This

absolute Being, conscious of itself and blissful is the true nature of कृष्ण. This Being from its mind, that is, from its consciousness—aspect, created seven ऋषिs and four मनुs. All creatures, including the human beings, are their progeny. Therefore, in order to understand our ancestors, it is necessary for us to know the structure of the absolute Being and the nature and constitution of the ऋषिs and the मनुs. The present work पितृसमीक्षा edited by Shri Adyadatta Thakur and first published in 1937 at Lucknow, is based on those sections of the Vedic literature that deal with this subject. Pandit Madhusudan Ojha devoted his life to the study and research of this and other allied subjects and gained an uncommon insight into them. He found that the methodology of the Vedic sages who perceived the causal elements and then composed scriptural treatises was so exact, accurate and thorough as could be described as scientific, though the description involved principles that were subtle and therefore beyond the range of sense-perception.

To begin with, it is essential to ascertain the meaning of the term वेद and the structure of the primeval Being. The word वेद derives from the root विद्, to know. It, therefore stands for the "body of knowledge". For the ascertainment of the morphology of knowledge, it is necessary to determine the nature of the knower and the known. The creation, of which the human body is a very tiny part, and is, in fact, its replica, i.e., both the macrocosm and the microcosm may be described as the known or the object, and its perceiver may be styled as the knower or the subject. The वेद seeks to ascertain the true nature of both these poles—the object and the subject. It should be clear by the foregoing observation that by subject and object, the finite ego and the world as appears to it are not meant. The totality of objective existence including its manifest and non-manifest aspects, is meant by object, and the unitary infinite Being which is aware of itself and perceives and encompasses the complete objective existence as its own part is meant by the subject. The वेद, therefore, stands for the tree of creation[1] with its root, the *uni-verse*, that is, the diversity of the cosmos with its unitary creator. In other words the वेद is सृष्टिविद्या which describes how does the absolute, infinite Being manifest itself in the form of universe. In the Vedic tradition, knowledge of the One Being in the immeasurable multiplicity is described as ज्ञान (compare the cognate Greek term *gnosis* that stands for

---

1. ऊर्ध्वमूलमधःशाखमश्वत्थं प्राहुरव्ययम् ।
छन्दांसि यस्य पर्णानि यस्तं वेद स वेदवित् ॥ भगवद्गीता, XV.1

knowledge of God) and the understanding of the process by which the one manifests itself in the multiplicity of the world is called विज्ञान. The वेद contains both ज्ञान and विज्ञान in their true form.

Moreover, the Vedic convention maintains that the वेद, as the body of knowledge, is नित्य—eternal, अनादि—beginningless and अपौरुषेय—not created by any person, including the personal God. The existence of God depends upon the वेद, in the sense that the former stands in need of proofs and argumentation deriving from the latter, but the existence of वेद does not depend on God, for if God were supposed to have created knowledge at a point of time, the question arises whether, he possessed knowledge before creating it, the answer of which logically has to be in the affirmative, because nothing can be created without prior knowledge. Thus the वेद or knowledge is logically proved to be beginningless and अपौरुषेय. In fact, the Vedic tradition conceives no difference between God and knowledge, because absolute Being and consciousness form the very essence of God. The consciousness—aspect of the infinite Being is the presupposition and necessary condition of all knowledge. The गीता, therefore speaks of the non-difference between the knowledge and the object of knowledge or ब्रह्मन् :

ज्ञानं ज्ञेयं ज्ञानगम्यं हृदि सर्वस्य विष्टितम्

"Knowledge, the object of knowledge and that which is to be attained through knowledge (i.e. the ब्रह्मन्) abide in the heart of all beings."[2]

It is noteworthy in this regard that श्री कृष्ण in verses from 7 to 11 of the thirteenth chapter of the गीता, while describing the form of knowledge, by which one is freed from all evil, enumerates twenty moral excellences such as अमानित्व—absence of egoism, अदम्भित्व—absence of hypocrisy and the like, as these virtues, if practised, are instrumental in bringing about knowledge and not any amount of learning. The vices which are just opposite to these virtues are called अज्ञान or ignorance. Socrates' observation—"knowledge is virtue" may be recalled as relevant to this context.

Incidentally, it may be stated that attempts at defining knowledge and deciding the form of epistemology have also been made in the West. Natural science developed by Copernicus, Newton, Galileo and Descartes tends to define and explain Nature

---

2. भगवद्गीता, XIII. 17

in objective terms alone, without bringing in the subject at all. Observation of facts, classification, generalization and induction are held to be the only method of exact knowledge, or science. This is, of course, evidently the best method only so far as the knowledge of the object is concerned, but the tendency of ignoring the need of similarly determining the true nature of the subject renders it one-sided and unbalanced. Cassirer, in this regard, states : "It seems to me that the theory of scientific concepts and judgements which defines the natural "object" by its constitutive traits.........must be amplified by an analogous specification of pure subjectivity.[3]"

Moreover, the recent discoveries in the field of nuclear physics tend to show that the view-point of the observer affects the determination of the nature of the observed phenomena. Many modern scientists and thinkers have therefore admitted the need of determining the status and the nature of the observer. In other words the science which seeks to explain Nature can do so adequately only by admitting the determination of the nature of the subject as equally necessary and valid in the process of scientific thought, as the determination of the object. The tradition to exclude the consideration of the nature of the subject in the scientific thinking is now recognized as a drawback. In meeting this basic need to restore balance in the modern epistemology the Vedic thought as well as the modern psychology, especially, the researches about self conducted by C.G. Jung, can be of immense value.

To return to the subject, the वेद conceives सत्—Being, as the root-cause of the universe. Some Vedic thinkers maintained असत्[4] non-Being to be the cause. But logical thinking found the creation of being from non-Being impossible. It is therefore stated that in the beginning this world was Being alone, one without second.[5] This सत् may be conceived as infinite, non-manifest existence but different from the existence of a dead object that cannot be aware of itself. It has to be admitted as conscious of its own being. Inherent consciousness of the primeval

---

3. Cassirer, Ernst, *The Philosophy of Symbolic Forms*, Vol. I, Tr. by Ralph Manheim, Yale University, New Haven, 1953, Foreword, p. 55.

4. देवानां पूर्व्ये युगेऽउत: सदजायत ।

5. कथमसत: सज्जायेतेति । सदेव सोम्येद मग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम् ।

—छान्दोग्य उपनिषद्, VI. 2. 1-2.

Being is the presupposition and necessary condition of knowledge. This सत्चित्—Being—consciousness is designated as प्रज्ञान in the उपनिषद्s. It is from this प्रज्ञान that the knowledge of subject and the object arises. Universal experience shows that after the state of unconsciousness in deep sleep and swoon, there arises the knowledge of oneself and the world. This unconsciousness and the subsequent knowledge about "I"—the subject and "world"—the object, are both based on the सत्चित् referred to above.

The question arises as to how can the absolute Being that is aware of its oneness and infinitude manifest itself in multiple forms? The answer is-by its inherent power of will the Being first of all conceals and limits itself and there-from projects itself as many. This power, because of its measuring the immeasureable is, in later times, called माया. The process by which the infinite, is limited and conditioned by its own inherent power cannot be comprehended by human reason. It is therefore referred to as अनिर्वचनीय or indescribable. This is so because we, being established in the finite and conditioned, desire to understand the working of which is not possible. One has first of all to shed one's finitude and be merged into the infinite, thereafter one can grasp the process by which the infinite assumes finitude. Before this happens, it must remain a conundrum for the rational mind, as the states of dream and deep sleep, though dimensions of our own being, are beyond our comprehension and control. If one masters the technique (योग) of entering the dream and deep sleep state or "descent into unconscious", to use Jung's words, with a lever of discerning awareness, one can apprehend the real nature of the subject and object experienced in dream as well as the fine veil of unconsciousness which conceals the unitary infinite Being-consciousness. Within our heart lie the supreme deity in the form of infinite Being-consciousness, the veil of unconsciousness which conceals that ultimate reality and also the stages by which that reality manifests as the multiplicity of the world. By descent into the depths of our own being, that is, by illumining the unknown dimensions of our being with light of awareness, we can comprehend the root-Being-consciousness-and the process how it strikes offshoots and how the one becomes eventually many. The वेद, therefore, admonishes : आत्मानं विद्धि 'know thyself'. He who endeavours to know the world before knowing himself cannot succeed. The fundamental defect of the methodology of modern natural science is that it attempts to know the world as it appears to the finite being without knowing the constitution and structure of that being. The वेद, on the contrary pledges: एकेन विज्ञातेन सर्वं विज्ञातं

भवति— "by knowing the one (Self) all else is known." In other words, the distinctions and the multiplicity of the world cannot be known in themselves but can be known through its one perceiver. The Self is essentially the primeval Being-consciousness—the root of the world by knowing which, everything can be known :—

यस्मिन् द्यौः पृथिवी मनः प्राणैश्च सर्वैः
तमेवैकं जानथ ग्रात्मनमन्मा वाचो विमुञ्चथ ग्रमृतस्यैष सेतुः[6]

The वेद asserts that from the ग्रात्मन् the mind, प्राणs (senses) and the three regions of the world are created. Therefore, one should endeavour to know the ग्रात्मन् alone in order to know all else. As by knowing the gold all the golden ornaments are known, similarly, by knowing the ग्रात्मन्, that is the root-cause of creation, everything is known. This fact is conveyed in the बृहदारण्यक उपनिषद् by citing the instance of lute. If one desires to grasp the sound of lute that spreads in the space, one cannot succeed in doing so by grasping the external sound, but by grasping the lute itself or the lute-player, the sound of lute is grasped[7]. Similarly the world consisting of subject and object cannot be grasped or known by grasping the objects that are spread in the external space; it can be grasped by knowing the ग्रात्मन् that underlies it as Being-consciousness-its root-cause[8].

Pandit Madhusudan Ojha designates, the primeval conscious Being as रस following the Vedic tradition. The rationale behind this is that the word रस stands for ब्रह्मन् which is of the nature of bliss. It also means water. Like waves in the ocean, innumerable-ब्रह्माण्डs emerge from and merge into the infinite Being-consciousness. For its indescribable power the term बल is used. For all power-be it conscious will power or the power of manifesting short the unmanifesting-is essentially of the nature of बल. This power though one, can assume three forms, namely, the power of concealment, projection and illumination, technically known as तमस्, रजस् and सत्त्व. These three eventually become five, thirtysix, hundred, thousand and innumerable, by piling the next stage of manifestation into itself. Normally the manifested phases of बल are opposite in nature, like ग्रग्नि-fire and सोम-food or water that

---

6. मुण्डकोपनिषद्, II. 2.5.
7. स यथा वीणायै वाद्यमानायै न बाह्याञ्छब्दाञ्छक्नुयाद् ग्रहणाय,
वीणायै तु ग्रहणेन वीणावादस्य वा शब्दो गृहीतः ।। —बृहदारण्यक उपनिषद्, 2.4.9.
8. ग्रात्मनो वा ग्ररे दर्शनेन श्रवणेन मत्या विज्ञानेनदं सर्वं विदितम् । —Ibid, 2.4.5.

simultaneously increases or opposes the operation of fire. The interaction of such opposite powers gives rise to a new entity. This process is called यज्ञ-sacrifice, which ensures further creation.

When the un-manifest, qualitiless रस through its inherent बल delimits itself, it no longer is known as पर-absolute but receives the designation of पुरुष, for the limitation creates पुर or circumference within which it sleeps as if forgetting its illimitable, free nature. These पुरs are of different forms suited for various functions and experiences. The one primeval Being, through self-conditioning, assumes various forms and resides in them like a bird.[9] The पुरुष has three phases—अव्यय, अक्षर and क्षर which represent मनस्, प्राण and वाक् respectively. मनस् is of the nature of illumination and possesses will-power. The प्राण is of vibrating nature and is therefore ever in motion. And the वाक् represents space and stasis and provides foundation for all things. From space are born air, fire, water and earth. अव्ययपुरुष has five phases, namely, आनन्द, विज्ञान, मनस्, प्राण and वाक्. Similarly अक्षरपुरुष also has five phases—ब्रह्मा, विष्णु, इन्द्र, अग्नि and सोम. The क्षरपुरुष, likewise, has five phases—प्राण, अप्, वाक्, अन्नाद and अन्न. Together with the पर, these fifteen phases make up the body of the प्रजापति consisting of sixteen parts. This is why he is known as षोडशकल. प्रजापति is the first embodied being—the demiurge—whose above mentioned sixteen parts are all subtle cosmic and causal principles and should not be confused with the mind breath and speech etc. as are known at the human level. As all the sixteen principles constituting the body of प्रजापति are projection of the one absolute Being, its unity remains intact. Moreover, the primeval Being can withdraw its projected forms into his essential unity, so that the one अव्यय alone remains as the sole existent ultimate reality :

गता: कला: पञ्चदश प्रतिष्ठा:
देवाश्च सर्वे प्रतिदेवतासु ।
भूतानि विज्ञानमयश्च आत्मा
परेऽव्यये सर्व एकीभवन्ति ।।[10]

"The fifteen parts have returned to their source, the deities to their prototypes, all the elements and the intelligent self, all become one in the trascendent अव्यय-indestructible Being".

---

9. पुरश्चक्रे द्विपद: पुरश्चक्रे चतुष्पद: ।
पुर: स पक्षी भूत्वा पुर: पुरुष आविशत् ।। — Ibid, 2.5.18

10. मुण्डकोपनिषद, III.2.7.

The former process of projection is creation-oriented and therefore known as सृष्टिकर्म whereas the latter is just its reverse process and is called प्रतिसंक्रम, leading to emancipation.

From the sixteen-partite subtle body of Prajapati, further creational process assumes three parallel lines, called अधिदैव, अधिभूत and अध्यात्म. From amongst the five phases of the अव्यय, the middle one is प्राण which produces ऋषिप्राणs[11] and देवप्राणs[12]. This is अधिदैव. The last phase वाक् produces the subtle तन्मात्राs of the five elements, which eventually assume the gross form of five great elements, namely space, air, fire, water and earth. This is अधिभूत. From the interaction and combination of these two streams, the subtle bodies of all creatures are produced which gradually assume the gross form. This is अध्यात्म. In this sequence all the bodies, beginning from the cosmic to the Individual beings, are created. Because the ऋषिप्राणs that are responsible for the creation, happen to be extremely subtle and cannot be perceived by the senses, they are called असत्. These ऋषिप्राणs assume gradually manifest, perceiveable form. Thus from them पितृप्राणs, देवप्राणs, गन्धर्व-प्राणs and ultimately पशुप्राणs are created. This is how the creation takes place according to the मनुस्मृति that adheres to the Vedic tradition meticulously :

मनोर्हैरण्यगर्भस्य ये मरीच्यादयः सुताः ।
तेषामृषीणां सर्वेषां पुत्राः पितृगणाः स्मृताः ।।
ऋषिभ्यः पितरो जाताः पितृभ्यो देवदानवोः ।
देवेभ्यस्तु जगत्सर्वं चरं स्थाण्वनुपूर्वशः ।।[13]

"From मनु, born of the हिरण्यगर्भ (प्रजापति) were created the ऋषिs such as मरीचि and others. From these ऋषिs were born the groups of पितृs. Thus from ऋषिs पितृs were born, from पितृs, देवs and asuras and from the devas the whole world consisting of moving and that which does move was created in due sequence".

The seven ऋषिप्राणs are of different nature, and are so oriented as to accomplish various functions, such as, illumination, expansion, contraction, motion, combination, fusion and the like. By

11. असद्वा इदमग्र आसीत् । तदाहुः किं तदसदासीदिति, ऋषयो वाव तेऽग्रेऽसदसीत्, तदाहुः के ते ऋषयः इति, प्राणा वा ऋषयः ।

— शतपथ ब्राह्मण 6.1.1.1.

12. कतम एको देव इति, प्राणइति । स ब्रह्म त्यदित्याचक्षते ।

— बृहदारण्यक उपनिषद, 3.9.9.

13. मनुस्मृति, III.194, 201.

होते हैं वह मनु प्राण हृदय के ग्रन्थि रूप से हृदय में प्राण, अपान रूप व्यापार का आधार बनता हुआ व्यान नाम का संयमन करने वाला विशेष प्राण (जिसे कि अन्य ग्रन्थों में वाचस्पति जी ने अन्तरिक्ष प्राण रूप में माना है) ही मनु प्राण है। मनु प्राण से हृदय ग्रन्थि से व्यानवायु रूप उपांशुपवन रूप यज्ञ भाव बनता हुआ यज्ञ के अंग रूप उपांशु और अन्तर्याम ग्रहों के द्वारा यह मनु प्राण, प्राण और अपान को पकड़ता हुआ वैश्वानर नाम के अग्नि को उत्पन्न करता है। वह वैश्वानर अग्नि ही इस शरीर का आत्मा रूप बनता है उसके कारण ही पुरुष जीवित रहता है। (वैदिक परिभाषा के अनुसार "पुरि शेते" पुर में शयन करता है इस व्युत्पत्ति से पुरुष शब्द के द्वारा स्त्री पुरुष रूप समस्त प्राणियों का ग्रहण होता है।) दूसरे पुरुष के मन को ग्रहण करने की सामर्थ्य रखने के कारण इसको मनु कहा जाता है जैसा कि स्मृति में कहा गया है—

> जो सबका शासन करने वाला है, जो परमाणु से भी अणु है, जो स्वर्ण की आभा वाला है, जो केवल समाधिगम्य है, उसको परब्रह्म स्वरूप पुरुष समझना चाहिये ।। १ ।।
>
> कोई इसे अग्नि कहते हैं, दूसरे इसे मनु कहते हैं, इसे ही प्रजापति कहा जाता है, कोई इसे इन्द्र कहते हैं अन्य इसे प्राण कहते हैं, इसको ही शाश्वत ब्रह्म कहा जाता है ।। २ ।।

भृगुअंगिरा, अत्रिमरीचि, पुलस्त्यपुलह ऋतुदक्ष एवं वसिष्ठविश्वामित्र इस प्रकार भृगु आदि दस प्रकार के प्राणों का जनक हिरण्यगर्भ से उत्पन्न यह मनुप्राण समझना चाहिये।

क्योंकि हिरण्य गर्भ प्राण ज्योति, गौ, और आयु इस प्रकार से तीन प्रकार का होता है, अतः आध्यात्मिक आयु के कोश का ही मनु शब्द से व्याख्यान हुआ है, अण्डे से उत्पन्न होने वाले, पिण्डों से उत्पन्न होने वाले, ऊष्मा (गर्मी) से उत्पन्न होने वाले तथा धरती को फोड़कर निकलने वाले वृक्षादि इस प्रकार चार प्रकार के मनु होते है। गीता में भी, '**चत्वारो मनवः**' कहा गया है (मनुष्य शब्द का सम्बन्ध मनु से ही होता है)। उपरोक्त अण्डज आदि सब ही यद्यपि मनु से ही उत्पन्न होते हैं तथापि पिण्डों से (शरीर) उत्पन्न होने वालों में ही मनुष्य शब्द का व्यवहार मनु की विशेष प्रतिपत्ति के लिए किया गया है वह विशेष प्रतिपत्ति यह है कि मनुष्य के मन में ही बुद्धि का समावेश विशेषता से होता है इस हेतु ही मन्त्रवचन कहा गया है।

> मुझे देवजन पवित्र करें। मन से बुद्धि पवित्र करें। सब भूतों को पवित्र करें। मुझे अग्नि पवित्र करे।

इस मन्त्र वचन में ग्रन्थकार ने "**पुनन्तु मनसा धियः**" के स्थान पर अथर्ववेद की शाखा का "**पुनन्तु मनवो धिया**" यह पाठ समानार्थक माना है—उक्त मन्त्र में मन के साथ बुद्धि का

समावेश पिण्ड संस्था में स्पष्ट कर दिया गया है। अतः मनुष्य शब्द में ही मनु शब्द का सन्निवेश उचित माना गया है।

## यमनिरुक्तिः ।

विवस्वत्प्राणगर्भप्रविष्टो विश्वामित्राख्यो बृहतीन्द्रप्राणः समवायेनायं मनुप्राणः सम्पद्यते। अग्निस्तु तत्प्रविष्टो यमः। एवं मृत्युर्वरुणस्तत्प्रविष्टो मृत्युर्नाम जायते। इन्द्राग्निवरुणानां भिन्नत्वेऽप्येतेषु विवस्वत्प्राणस्याविशेषात्त्रयोऽप्येते वैवस्वता उच्यन्ते—तत्र यमस्य वैवस्वतत्वं श्रूयते यथा—

**"यन्मे यमं वैवस्वतं मनो जगाम दूरगाः"**। (ताण्ड्य. १।५।१८) इति ।।

मनुरयं जीवनयात्राप्रवाहप्रवर्तकः। यमोऽयं जीवनयात्राप्रवाहस्तम्भनः। मृत्युरयं व्यानवायुग्रन्थिप्रमोचनः। एष खलु जीवनप्रदं व्यानवायुमस्य हृदयात्प्रत्युत्थाप्य प्राणापानव्यापारं शरीरात्प्रवृङ्क्ते। शरीरप्राणयोर्वियोगे मृत्युशब्दः। अथवा सर्व एवैते यमा एव—

**"अपेत वीत वि च सर्पतातो येऽत्रस्थ पुराणा ये च नूतनाः।**
**अदाद्यमोऽवसानं पृथिव्या अक्रन्निमं पितरो लोकमस्मै ।।"**

(य. स. १२।४५)

"क्षत्रं वै यमो विशः पितरः। क्षत्रं यमो विशा पितृभिः संविदानोऽस्याम-वसानं ददाति।" (शत. ७।१।१।४)

इति श्रुतेरवसानप्रदायिनो यमत्वात्त्रयाणामप्येषां स्थानभेदेनावसानहेतुत्वात्। अत एव चायं चतुर्दशविधो यमः स्मर्यते।

**धर्मराजो यमो मृत्युः सर्वभूतक्षयोऽन्तकः।**
**कालो वैवस्वतो ब्रध्नः परमेष्ठी वृकोदरः ।। १ ।।**
**नील औदुम्बरश्चित्रश्चित्रगुप्त इमे यमाः।**
**अग्नौ सोमं हूयमानं ते नियच्छन्ति वायवः ।। २ ।। इति**

अत्र वैवस्वतशब्दो मनुवचनः। अप्यन्येषां वैवस्वतत्वे मनुपरः स शब्दो विशेषादरार्थः। मृत्युश्चायं यमविशेषतया यमेऽत्रैवान्तर्भूतः। तदित्थमग्नियमसोमेषु पितृभेदेषु यमो व्याख्यातः ।।

## यम का निर्वचन ।

विवस्वान् रूप प्राण के गर्भ में प्रविष्ट विश्वामित्र नाम का बृहती रूप इन्द्र प्राण जब सम्मिलित होता है तब मनु प्राण सम्पन्न होता है । उसमें प्रविष्ट अग्नि यम होता है । इसी तरह मृत्यु वरुण रूप है वह जब उसमें प्रविष्ट होता है तब उसका नाम मृत्यु होता है । यद्यपि कार्य रूप में इन्द्र, अग्नि और वरुण ये भिन्न भिन्न होते हैं तथापि इन सब में विवस्वान् नाम का प्राण समान रूप से रहता है इसलिए ये सब वैवस्वत (विवस्वान् से उत्पन्न) कहे जाते हैं— उनमें यम का वैवस्वत भाव ताण्डयश्रुति १/५/१८ में "**यमं वैवस्वतम्**" कहकर के यम की विवस्वान् से उत्पत्ति स्पष्ट बतायी गई है । यह मनु तो जीवन यात्रा रूप प्रवाह का प्रवर्तक है । यम जीवन यात्रा रूप प्रवाह को रोक देने वाला है । मृत्यु व्यान वायु की ग्रन्थि को तोड़ देने वाला है । यह मृत्यु जीवन प्रदान करने वाले व्यान वायु को इसके हृदय भाग से उठाकर प्राण और अपान के व्यापार को शरीर से विच्युत कर देता ।

शरीर और प्राण के वियोग हो जाने पर ही मृत्यु शब्द का व्यवहार होता है । अथवा इन सबको यम भी कहा जाता है । (य. १२/४५ में) "**अदाद्यऽमोवसानम्**" कहकर यम को ही मृत्यु रूप बताया गया है । मन्त्र-व्याख्या :—हे ! उपस्थित नूतन एवं पुराण (पिशाचों) यहां से हट जाइए । पितृगण इस यजमान के हित के लिए यहां आए हैं । यम ने भी इसके लिए दहन स्थान दे रखा है । (शतपथ ७/१/१/४) में यम को क्षत्रवीर्य प्रधान, पितरों को वैश्यवीर्य प्रधान बताकर क्षत्रभूत यम, वैश्यभूत पितरों के साथ प्रविष्ट होकर जीवन यात्रा को समाप्त कर देता है यह कहा गया है । इन श्रुति वचनों से अवसान (समापन) करने वाले भाव को यम कहा गया है, अतः इन तीनों के स्थान भेद से जीवन समाप्ति की हेतुभूत कारणता होती है इसीलिए चौदह प्रकार के यम स्मृति में कहे गये हैं जिनके नाम हैं—

> धर्मराज, यम, मृत्यु, सर्वभूतक्षय, अन्तक, काल, वैवस्वत, व्रध्न, परमेष्ठी, वृकोदर ।।१।।
>
> नील, औदुम्बर, चित्र, तथा चित्रगुप्त ये यम के रूप बताये हैं ये सब वायु रूप हैं और अग्नि में होने वाली प्राकृतिक सोम की आहुति को जो कि जीवन प्रवाह की सम्पादिका होती है उसके उस प्रवाह को रोक देते हैं ।।२।।

उपरोक्त श्लोक में वैवस्वत शब्द मनु के लिए प्रयुक्त हुआ है यद्यपि अन्य सब भी विवस्वान् से उत्पन्न होते हैं फिर भी विवस्वान् को मनुरूप से ही कहना विशेष आदर का प्रदर्शन करता है यह मृत्यु तो यम का ही विशेष रूप से यमों में परिगणित माना जायेगा, इस प्रकार अग्नि, यम और सोम में जो कि पितरों के भेद हैं यम की व्याख्या यहां की गई ।

## सोमनिरुक्तिः ।

अथ सोमो वायुराप इति त्रिविधः सोम इत्युक्तम् । तत्रायं सोमस्तावद्दशविधः । एष वृत्रोऽयमसुरः सोमश्चतुर्धा—ध्रुवो धर्त्रो धरुणो धर्म इति भेदात् । अश्मादिषु निबिडावयवेषु कठिनद्रव्येषु घनताहेतुध्रुवः । जलादिषु तरलद्रव्येषु घनताहेतुर्धर्त्रः । वाय्वादिषु विरलावयवद्रव्येषु घनताहेतुर्धरुणः । अथ लेपगुणादिषु पराश्रितधर्मेषु घनताहेतुर्धर्मः । अपि चान्नसोमः पञ्चधा—राजा, वाजो, ग्रहः, पशुर्हविरिति । राज्ञा राजसूयः क्रियते । वाजेन वाजपेयः । ग्रहाश्चत्वारिंशत् । "षट्त्रिंशांश्च चतुरः कल्पयन्त" इत्यादिमन्त्रवर्णाम्नानात् । तैः सवयागः क्रियते । पशुभिः पशुयागः । हविषा त्विष्टियागः । एवमन्येऽन्ये सोमप्रभेदा द्रष्टव्याः ।

अथाग्नेयो वायुः क्षोभणो रुद्र उक्तः । तद्विपर्ययेणायं सौम्यो वायुः संशमनः शिवो नाम । सर्व एवेह क्षोभाः शिववायुयोगात्संशाम्यन्ति ।

अथ सोमजनिता आपश्चतुर्विधा इष्यन्ते—अम्भः, मरीचिः, मरः, श्रद्धा इति भेदात् । तृतीयस्यां दिवि पारमेष्ठ्ये वायुसमुद्रे अम्भो नामापोऽतिलघुभाराः प्रचरन्ति । द्वितीयस्यां दिवि सौरसंवत्सरमण्डले मरीचिर्नामापः प्रचरन्ति । अथ एतस्यां पृथिव्यां पृथ्वीस्वरूपसञ्जनना आपो मरः । चान्द्रमस्य आपः श्रद्धा । ता आन्तरीक्ष्याः ।

'या दिव्या आपः पयसा सम्बभूवुर्या आन्तरीक्ष्या उत पार्थिवीर्याः ।
हिरण्यवर्णा यज्ञियास्ता न आपः शिवाः शं स्योनाः सुहवा भवन्तु ॥"
(तैत्तिरीय ब्राह्मणः २ । ७ । १५ । ४)

तत्रैताः पार्थिव्य आपः सप्तदशविधा राजसूये व्याख्याताः ।

### सोम निर्वचन ।

सोम, वायु, आपः ये तीन अवस्था सोम की कही गई हैं, उनमें ये सोम स्वयं दस प्रकार का होता है, उनमें भी ये वृत्र नाम का असुर सोम चार प्रकार का है—ध्रुव, धर्त्र, धरुण, और धर्म । पत्थर आदि कठोर पदार्थों में जहां उनके अणु अत्यन्त घन भाव में जुड़े हुए रहते हैं उसकी उस घनता का हेतु ध्रुव नाम का वृत्र होता है । जल आदि तरल पदार्थों में घनता लाने वाला धर्त्र नाम का वृत्र होता है । वायु आदि में जहां उनके अणु अत्यन्त बिखरी हुइ अवस्था में रहते हैं उनमें घनता लाने का हेतु धरुण नाम का हेतु बनता है, लेप आदि गुण जो दूसरे धर्मों के सहारे से आते हैं उनमें घनता लाने वाला धर्म कहलाता है । (वैदिक परिभाषा के अनुसार प्रकृति में होने वाले यज्ञ में ये घन, तरल, विरल तथा लेप भाव वस्तु के स्वरूप परिवर्तन में सर्वसामान्य माने जाते हैं । )

इसी तरह अन्न रूप सोम पांच प्रकार का होता है। वेद में इनके नाम इस प्रकार कहे जाते हैं—राजा, वाज, ग्रह, पशु और हवि। **राजा** सोम से राजसूय यज्ञ किया जाता है। वाज सोम से वाजपेय किया जाता है। ग्रह चालीस होते हैं "**षट्त्रिंशांश्च चतुरः**" इस मन्त्रांश के द्वारा चालीस संख्या का स्पष्टीकरण कर दिया गया है। इन चालीस ग्रहों से सब नाम का यज्ञ किया जाता है। पशु नाम के अन्न से पशु यज्ञ किया जाता है। हवि अन्न से तो विशेष देवताओं का इष्टियज्ञ किया जाता है। इस प्रकार अन्य भी कई प्रकार के सोम के विशेष भेद देखे जाते हैं। (शिव और रुद्र का भेद बताया जा रहा है)

अग्नि की जिसमें प्रधानता रहती है वह वायु क्षोभ उत्पन्न करने वाला होता है वह रुद्र कहा गया है। उसके विपरीत सोम की जिसमें प्रधानता होती है वह सौम्य वायु शांति का प्रसरण करने वाला शिव नाम से प्रसिद्ध है। इस जगत् में होने वाले जितने भी क्षोभ भाव हैं (घबराहट पैदा करने वाले भाव) वे सब इस शिव रूप वायु के योग से पूर्णतया शांत हो जाते हैं।

(सोम से ही जल की उत्पत्ति मानी गयी है)। इस सोम से उत्पन्न होने वाले ये जल भाव चार प्रकार के माने गये हैं—अम्भअम्भः, मरीचि, मर और श्रद्धा ये इनके स्थान भेद से नाम भेद हैं। अम्भअम्भः नाम का जल भाव तीसरे द्युलोक में परमेष्ठी मण्डल से सम्बन्ध वायु समुद्र में रहते हैं और ये अत्यन्त लघु भारवाले (अति हल्के) इधर-उधर प्रचलित रहते हैं। दूसरे द्युलोक सूर्य के सम्वत्सर मण्डल में मरिचि नाम के (किरण) जलभाव या आपः संचरित रहते हैं। आगे इस पृथ्वी में पृथ्वी के स्वरूप को उत्पन्न करनेवाले आपः भाव (जल) मर नाम से कहे गये हैं। इस श्रद्धा भाव का स्थान अन्तरिक्ष है जैसा कि मन्त्र भाग में कहा गया है—

> "वे दिव्यजल जो अम्भअम्भः से उत्पन्न हुए हैं या कि जो अन्तरिक्ष के चन्द्र-लोक से सम्बन्ध रखते हैं या कि वे आपः पृथ्वी से सम्बन्ध रखते हैं, हिरण्य अर्थात् स्वर्ण वर्ण के मरिचि नाम से कहे गये जो यज्ञ के उपयोगी आपः (जल) भाव हैं; वे सब हमारे लिए कल्याणकारी होते हुए जीवन सहयोगी बनें।"

इनमें ये पृथ्वी सम्बन्धी जल भाव राजसूय यज्ञ में सत्रह प्रकार के गिनाए गए हैं।

## अग्नियमसोमानां पितृभिः सहयोगित्वम्।

तदित्थं त्रिविधोऽग्निः, त्रिविधो यमः, त्रिविधः सोमः—इत्येते त्रेधा विभक्तास्त्रयो भावाः पितर उच्यन्ते। उत्पत्तिस्थितिसंहाराणामेतत्त्रयाधीनत्वात्। दैवतानि च भूतानि च सर्वा अप्येताः प्रजा एभ्य एवाग्नियमसोमेभ्यः प्रजायन्ते

जीवन्ति म्रियन्ते वा । सोमेन जायन्ते, अग्निना जीवन्ति, यमेन म्रियन्ते-इति स्थितिः । तत्राग्नेयाः पितरो दक्षिणाकाशस्था उत्तरामनुधावन्ति । तेऽमी अङ्गिरसोऽवराः पितरः । याम्यास्तु पितरो मध्याकाशस्था अनवरतमधस्तादवपतन्ति । ते मध्यमा अङ्गिरसः । अथ सौम्याः पितर उत्तराकाशस्था दक्षिणामुपधावन्ति । तेऽमी भृगवः पराः पितरः । त एते नित्याः प्रकृतिभूतास्त्रयः पितरो व्याख्याताः ।

## अग्नि, यम तथा सोम तत्वों का पितरों के साथ सहयोग ।

उपरोक्त प्रकरण के अनुसार तीन प्रकार की अग्नि, तीन प्रकार का यम और तीन प्रकार का सोम बताया गया है । ये तीन प्रकारों में विभक्त तीन भाव पितर नाम से कहे जाते हैं । उत्पत्ति, स्थिति और संहार ये तीनों इन तीनों के अधीन है । देवता वर्ग, पञ्चभूत वर्ग और उनकी समष्टिभूत ये सारी प्रजा इन्हीं अग्नि यम सोम से उत्पन्न होती हैं । इनके सहारे ही जीवित रहती हैं । इनके द्वारा ही मार दी जाती हैं । सोम से प्रजा की उत्पत्ति होती है, अग्नि से जीवनधारा चलती है, यम से मृत्यु हो जाती है—यह वस्तु स्थिति है । इनमें जो अग्नि प्रधान आग्नेय पितर हैं वे दक्षिण आकाश में रहते हुए उत्तर आकाश की तरफ़ दौड़ते रहते हैं । ये पितर अगिरा सम्बन्धी पितर अवर नाम से कहे जाते हैं, यम सम्बन्धी पितर तो मध्य आकाश में रहते हुए अनवरत नीचे गिरते रहते हैं, ये मध्यम अंगिरस पितर कहे जाते हैं । और जो सोम प्रधान सोम पितर हैं वे उत्तर आकाश में रहते हुए दक्षिण की ओर अनुधावन करते हैं ।

इन सौम्य पितरों में भृगु प्राण की प्रधानता रहती है अतः ये भृगु पर पितर कहे जाते हैं । इस तरह से प्रकृति चक्र को चलाने वाले स्वयं प्रकृति भूत नित्य पितर ये सब व्याख्यात हुए हैं ।

## देवजनकानां पितॄणामृषिजनितत्वम् ।

ऋषयो ह्रीमे त्रयः पितॄणां वक्ष्यमाणानां मूलप्रकृतित्वात्पितॄणां पितरो भवन्ति । अङ्गिरसो वसिष्ठा भृगवश्चेति । उपलक्षणं ह्येतत् । सर्वविधेभ्यस्त्वृषिभ्यः प्राणेभ्यः प्रजातानां प्राणानां पितृशब्देन व्यपदेशस्येष्टत्वात् । तदुक्तं मनुना—

**"मनोर्हैरण्यगर्भस्य ये मरीच्यादयः सुताः ।**
**तेषामृषीणामाद्यानां पुत्राः पितृगणाः स्मृताः ।। १ ।।**
**ऋषिभ्यः पितरो जाताः पितृभ्यो देवदानवाः ।**
**देवेभ्यश्च जगत्सर्वं चरं स्थाण्वनुपूर्वशः ।। २ ।।"** (मनुस्मृति । ३ । १९४, २०२)

इत्यमी पितॄणां पितरः प्रदर्शिताः ।।

## देव वर्ग के उत्पादक पितरों की ऋषियों से उत्पत्ति ।

ये तीनों ऋषिप्राण ही आगे कहे जाने वाले पितरों के मूल कारण होने के हेतु पितरों के भी पितर कहे जाते हैं। वे तीन ऋषि प्राण हैं अंगिरा, वसिष्ठ और भृगु। ये तीन नाम भी उपलक्षण ही हैं। (किसी एक का नाम लेकर अन्य का भी संग्रह जिनमें हो जाय उसे उपलक्षण कहते हैं)। अतः यही मानना होगा कि सब प्रकार के ऋषि प्राणों से उत्पन्न होने वाले प्राणों का पितृ शब्द से व्यवहार माना गया है। जैसा कि मनु वचन है—

> हिरण्यगर्भ के पुत्र मनु के जो मरीचि आदि पुत्र हैं उन समस्त आदि ऋषियों के पुत्र ही पितृगण कहे जाते हैं ।। १ ।।
>
> ऋषियों से पितर उत्पन्न हुए हैं, पितरों से देव दानव उत्पन्न हुए हैं (अर्थात् ऋषि और पितर इन दो प्राणों के योग से देव दानव उत्पन्न हुए) और ऋषि, पितर और देव प्राणों से इस सारे स्थावर जंगम जगत् की उत्पत्ति हुई ।। २ ।।

इस प्रकार ये पितरों के भी पितरों की व्याख्या की गई है।

## अथ सप्तविधानां दिव्यपितॄणां निरुक्तिप्रारम्भः।

अथातः पितॄन् वक्ष्यामः। स्थानप्रकृतिभेदात्पितरस्त्रेधा व्याख्यातव्याः। दिव्यपितरः, ऋतुपितरः प्रेतपितरश्चेति। प्रत्येकमेतेष्वग्नियमसोमा अन्वाभक्ता द्रष्टव्याः।

त्रिविधा हि दिव्यपितरो भवन्ति। अन्नविधाः, अन्नादविधाः अनुभयविधा-श्चेति। अग्निष्वात्ताः, बर्हिषदः, सोमसदः—इत्येते त्रयः सौम्या अन्नविधाः। अग्निषु ये भवन्त्यात्ता येऽग्निषु गृह्यन्ते तेऽग्निष्वात्ताः ।।१।।

अथ शुष्का आपो बर्हींषि। औषधिवनस्पतयो हि बर्हींषि भवन्ति। बर्हिषु शुष्कद्रव्येषु सीदन्ति भुक्तास्तिष्ठन्ति ते बर्हिषदः। पृषोदरादित्वाद्विसर्गलोपः ।।२।।

अथ ये पुनरार्द्रद्रव्येषूदकादिषु सीदन्ति भुक्तास्तिष्टन्ति ते सोमसदः ।।३।।

सौम्या एवैते पितरो नूनमाग्नेययाम्यसौम्येषु द्रव्येष्वन्तर्निहिता लभ्यन्ते ।। अथातोऽन्नादविधास्त्रय आग्नेयाः—हविर्भुजः, आज्यपाः, सोमपाः—इति। देव-भोग्यमन्नं हविः। तेजोरस आज्यम्। सोमरसः सोमः। द्रवद्रव्याशने पानशब्दः।

अद्रवे तु भुजिशब्दः। हविर्भुज एव हविष्मन्तः सोमपाः सोमवन्तः । अथ येऽनुभय-विधास्ते सुकालाः, सुकालिनः सुस्वधा वा संज्ञायन्ते । तदित्थं त्रिविधाः सप्तविधा वैते दिव्यपितरो भवन्ति । ऋषिभेदात् त्वेषां पितॄणामेते धर्मा विभिद्यन्ते ॥

अग्निष्वात्ता भृगवः । १ । बर्हिषदोऽङ्गिरसः । २ । सोमसदोऽत्रयः । ३ । हविर्भुजोऽङ्गिरसः पौलहा वा । ४ । आज्यपाः पौलस्त्याः कर्द्दमा वा । सोमपाः काव्या वैराजा वा । ६ । सुकालिनो वासिष्ठाः । ७ ।

तेषामेषां दिव्यपितॄणां देवलोके लोका भिद्यन्ते—

१—अग्निष्वात्ताः—वैभ्राजा विभ्राजमाना वा । दक्षिणाः । अमूर्ताः । मध्यमाः ।

२—बर्हिषदः—सोमपथाः सोमपदा वा । मध्यमाः । अमूर्ताः । मध्यमाः ।

३—सोमसदः—सनातनाः संतानका वा । उत्तराः । अमूर्ताः । मध्यमाः ।

४—हविर्भुजः—मारीचाः । ऐन्द्राणां क्षत्रियाणां पितरः । मूर्तिमन्तः पराः ।

५—आज्यपाः—तेजस्विनः । वैश्यदेव्यावतां वैश्यानां पितरो मूर्तिमन्तः पराः ।

६—सोमपाः—ज्योतिर्भासाः । आग्नेयानां ब्राह्मणानां पितरो मूर्तिमन्तः । पराः ।

७—सुकालिनः—मानसाः । पौष्णानां शूद्राणां पितरो मूर्तिमन्तः । अवराः ।
इत्थं त्रिप्रकृतिकाः सप्तैते दिव्यपितरो व्याख्याताः ।

## सात प्रकार के दिव्य पितरों का निर्वचन ।

अब आगे पितरों का विवेचन किया जाता है । स्थान और प्रकृति के भेद से ये पितर तीन प्रकार के व्याख्यान योग्य हैं । दिव्य पितर, ऋतु पितर और प्रेत पितर ।

इन तीनों पितृ भावों में प्रत्येक में अग्नि, यम, सोम, अनुस्यूत रहते हैं यह समझ लेना चाहिये । दिव्य पितर तीन प्रकार के होते हैं अन्नविध, अन्नादविध और अनुभयविध (न अन्न न अन्नाद) इनमें अग्निष्वात्त पितर, बर्हिषद पितर और सोमसद पितर—ये तीनों सोम प्रधान सौम्य पितर अन्नविध कहे जाते हैं । अग्नि में हवन करने पर जो खाया करते हैं वे अग्निष्वात्त कहलाते हैं ।

जहां जल सूख जाता है वह जल की सूखी हुई अवस्था बर्हिस् कही जाती है। जितने भी औषधि वनस्पति हैं, (अन्न वृक्षादि) वे सब बर्हिस् कहे जाते हैं। उन बर्हियों के आधार पर अर्थात् सूखे पदार्थों के आधार पर भोजन करते हुए जो स्थित रहते हैं वे बर्हिषद कहे जाते हैं। बर्हिः के विसर्ग का लोप पृषोदरादिगण में होने से हो गया है।

जो पितर गीले पदार्थों के आधार पर अर्थात् जल आदि के आधार पर भोजन करते हुए स्थिति पाते हैं वे सोमसद कहे जाते हैं। ये सौम्य पितर ही निश्चित रूप से अग्नि सम्बन्धी आग्नेय पदार्थों में यमसम्बन्धी पदार्थों में और सोमसम्बन्धी पदार्थों में भीतर प्रविष्ट पाये जाते हैं।

आगे इसके अनन्तर अन्नादि रूप के तीन आग्नेय पितर हैं—हविर्भुज (हविषान्न को खाने वाले) आज्यप (घी पीने वाले) और सोमप अर्थात् सोमपान करने वाले। देवताओं के सेवनयोग्य अन्न का नाम हविष् कहा जाता है। तेज के रसमय तत्व का नाम आज्य है। सोम का रसमय तत्व सोम ही कहा जाता है। द्रवरूप पदार्थ के खाने में पान शब्द का प्रयोग होता है। और जो द्रवभूत नहीं हैं उसके खाने में भोजन शब्द का प्रयोग होता है। हविष्यान्न को खाने वाले पितर हविष्मन्त कहे जाते हैं। सोम को पीने वाले सोमवन्त कहे जाते है। और इसके अनन्तर जो इन दोनों ही प्रकारों में नहीं है वे पितर सुकाल सुकाली और सुस्वधा नाम से जाने जाते है। इस प्रकार ये दिव्य पितर तीन प्रकार के अथवा सात प्रकार के हो जाते हैं। मूल ऋषि प्राण के भेद से इन पितरों के उक्त धर्म भावों में भेद हो जाता है।

सातों का क्रमशः नाम-संकेत करते हुए परिचय दे रहे हैं—

(१) भृगु प्राण की प्रधानता वाले अग्निष्वात्त नाम के पितर।

(२) अंगिरा प्राण की प्रधानता वाले बर्हिषद् पितर।

(३) सोम सद पितर जो अत्रिवर्ग के हैं।

(४) हविर्भुक् नाम के पितर जो अंगिरस अथवा पौलह होते हैं।

(५) आज्य पीने वाले जो पौलस्त्य अथवा कर्द्दम हैं।

(६) सोम पीने वाले जो काव्य अथवा वैराज हैं।

(७) सुकाली जो वासिष्ठ कहे जाते हैं।

इन दिव्य पितरों के देवलोक में भिन्न-भिन्न लोक हो जाते हैं।

१ अग्निष्वात्त—वैभ्राज कहलाते हैं। अथवा ये विभ्राजमान (चमकने वाले)। दक्षिण दिशा में रहने वाले अमूर्त भाव के मध्यम पितर कहे जाते हैं।

२ बर्हिषद—ये सोमपथ या सोम पद नाम से कहे जाने वाले अमूर्त पितर हैं। ये भी मध्यम पितर हैं।

३ सोमसद्—सनातन वा संतानक नाम से कहे जाने वाले उत्तर भाग के पितर अमूर्त भाव के मध्यम पितर कहे जाते हैं।

४ हर्विभुक्—मरीचि से उत्पन्न मारीच नाम के पितर इन्द्र प्राण प्रधान क्षत्रियों के पितर माने जाते हैं। ये मूर्तिमान् होते हुए पर पितर कहे जाते हैं।

५ आज्यप—ये तेजस्वी होते हैं विश्वेदेव नाम के प्राण की प्रधानता जिनमें होती है उन वैश्यों के ये पितर मूर्त्तिमान् पर पितर कहे जाते हैं।

६ सोमपा—ज्योति रूप में भासित होने वाले ये पितर है। अग्नि प्राण जिनमें प्रधान होता है, उन ब्राह्मणों के ये पितर मूर्त्तिमान् पर पितर कहे जाते है।

७ सुकाली—सुकाली नाम के पितर मानस पितर हैं। ये पोषण पाने वाले शूद्रों के पितर मूर्त्तिमान् हैं। ये अवर पितर कहे जाते हैं।

इस प्रकार तीन प्रकृति वाले इन सात दिव्य पितरों की व्याख्या की गई।

## अथ ऋतुपितॄणां निरुक्तिप्रारम्भः।

अथ ऋतुपितरो दर्श्यन्ते। योऽग्निः प्रभवात्प्रवृक्तो वायुसात्सञ्चरति तद्दतम्। तारतम्येन सोमान्वयात्संविभक्तशरीरेऽस्मिन् ऋताग्नावृतुशब्दः। ऋताग्नय एवैते सोमसंविभक्तकाया ऋतवः। ऋताग्नयो दशधा गायत्राग्निः धिष्ण्याग्नयोऽष्टौ सावित्राग्निश्चेति। तद्विशेषकः सोमस्त्रिशद्विधः दिक्सोमः। ब्रह्मणस्पतिः। चन्द्रमाः। गन्धर्वाः सप्तविंशतिरिति। उभयेषामेषामावपनं वायुः। तत्रास्य गायत्राग्नेर्दिक्सोमस्य च तारतम्यं नास्ति। सर्वदा सर्वत्र साम्येन पर्याप्तत्वात्। धिष्ण्याग्नीनां तु विभिन्नगत्या संचारिणां प्रतिसंवत्सरमन्यान्यरूपेणोपप्लवात्प्रतिक्षणं वैषम्येन संयोगा भवन्ति। सावित्राग्नेर्दिवोपचयो नक्तं चापचय इति तारतम्यम् ॥२॥

अथ सोमस्यापि ब्रह्मणस्पतेः सूर्यादुपरिष्टात्सतो दक्षिणगोलस्थसूर्योपलक्षिते संवत्सरार्धे पृथिव्याः सूर्यादुपरिस्थतया सान्निध्यातिशयादाधिक्येन संप्लवः । ततोऽन्यस्मिंस्तु संवत्सरार्धे विप्रकर्षादल्पाल्पमिति तारतम्यम् ।।२।।

अथ गन्धर्वास्तु नक्षत्रभेदाद्भिद्यन्ते । अातश्च नक्षत्राङ्कितेषु मासेषु तत्तन्नक्षत्रसान्निध्यातिशयाद्विशिष्य योगो भवतीति प्रतिमासमावापोद्वापाभ्यां तारतम्यम् ।।३।।

चन्द्रमसा तु प्रतिपक्षमुपचयापचयाभ्यां तारतम्यम् ।।४।।

एवमेषामग्निसोमान्वयतारतम्यानां तारतम्यात्प्रतिक्षणमृतवो भिद्यन्ते । सर्वर्तुषु सर्वर्तुरूपाणामनुप्रवेशस्य विज्ञायमानत्वात् तथा चाम्नायते—

"ऋतवो वा असृज्यन्त ते सृष्टा नानैवासन् । तेऽब्रुवन् । न वा इत्थं सन्तः शक्ष्यामः प्रजनयितुम् । रूपैः समायामेति । त एकैकमृतुं, रूपैः समायन् । तस्मादेकैकस्मिन् ऋतौ सर्वेषामृतूनां रूपम् ।" (शत० ८।४।२।४)

अनवरतमृतूनामन्यान्यत्वेऽप्यपेक्षाकृतमृतुव्यवस्थां प्रकल्पन्ते । तत्रैते वसन्तादयः शब्दा द्यावापृथिव्योः संयोगवैचित्र्यनिबन्धना व्यवतिष्ठन्ते । तत्रापि च विवक्षाविशेषादनेकधा क्लृप्तिः तथा हि—षड् वा ऋतवो राशिद्वयविभागेन कल्प्याः । उत्तरायणे विषुवन्तमुभयतस्त्रिंशता त्रिंशतांशैर्वसंतः ।६०। तत उत्तरतोंऽशानां षष्ट्या ग्रीष्मः ।६०। ततोंऽशानां षष्ट्या वर्षाः ।६०। ततोंऽशानां षष्ट्या शरत् ।६०। ततोंऽशानां षष्ट्या हेमन्तः ।६०। तत उत्तरोंऽशानां षष्ट्या शिशिरः ।६०।

अथ दक्षिणायनप्रवेशदिवसादारभ्य द्वासप्ततिदिवसाभिप्लवक्रमेण—वर्षाशरच्छीतवसन्तग्रीष्माः पञ्चर्तवः । तत्राप्येकैकस्मिन् ऋतौ त्रयस्त्रयो भागाः कल्प्याः षोडशदिवसाः प्रातः सवनं प्रस्तावः । चत्वारिंशद्दिवसा माध्यन्दिनं सवनमुद्गीथः । पुनः षोडशदिवसाः सायं सवनं निधनम् । इति ।

शीतर्तुमासाश्चत्वारो द्वौ मासौ सन्धिरुत्तरौ ।
उष्णर्तुमासाश्चत्वारो द्वौ मासौ सन्धिरुत्तरौ ।। १ ।।

चतुरश्चतुरो मासान् स्वात्यमासमकालतः ।
शीतोष्णवर्षाकालाख्याः सम्भवन्त्यृतवस्त्रयः ।। २ ।।

शीतकालो वत्सरार्धं याम्यगोलस्थसूर्यकम् ।
उष्णकालो वत्सरार्धं सौम्यगोलस्थसूर्यकम् ।। ३ ।।

ज्येष्ठासन्ना त्वमावास्या ज्येष्ठासन्ना च पूर्णिमा ।
आभ्यां चान्द्रमसः कालो वत्सरे कल्पते द्विधा ।। ४ ।।
एक एव ऋताग्निर्वा सोमतो ह्रासवृद्धितः ।
ऋतुराख्यायते षोढा ऋताः सोमाग्निवायवः ।। ५ ।।
वसन्तः स वसन्तः स्युर्व्यशेषा यदाग्नयः ।
ग्रीष्मः स यत्र गृह्णीयुर्भू तान्यन्तर्बहिर्बलात् ।। ६ ।।
वरीयांसोऽग्नयो वर्षास्त्रय उद्ग्राभलक्षणाः ।
उत्तरा अग्निनिग्राभलक्षणा ऋतवस्त्रयः ।। ७ ।।
शरत्स आयादधिकं शीर्यन्ते तेऽग्नयो यतः ।
स हेमन्तो हानिमन्तो वायौ यत्राग्नयो बहिः ।। ८ ।।
यत्राग्नयोऽतिशयतः शीर्णाः स्युः शिशिरस्तु सः ।
इत्थं वायौ सोमतोऽग्निर्वर्धतेऽपि च हीयते ।। ९ ।।

## ऋतुरूप पितरों का निर्वचन ।

अब ऋतु रूप पितर दिखाये जा रहे हैं । जो अग्नि अपने प्रभव (मूल स्थान) से टूट कर वायु रूप होकर संचरण करने लगता है, वह ऋतु नाम से कहा जाता है । सोम का सम्बन्ध वहां तारतम्य भाव से विभक्त होता हुआ इस ऋतरूप अग्नि में ऋतु शब्द का प्रयोग होता है । ऋतभाव के ये अग्नि ही सोम की सम विभक्ति के कारण ऋतु रूप में परिवर्तित होते हैं । ये ऋत अग्नि दस प्रकार की हैं—गायत्राग्नि, आठ धिष्ण्य अग्नि और सावित्राग्नि । इनको विशेष रूप में लानेवाला सोम तीस प्रकार का है—दिक्सोम, ब्रह्मणस्पति, चन्द्रमा और सत्ताईस गन्धर्व । इन दोनों ही प्रकारों का उद्भवरूप वायु होता है । इनमें गायत्राग्नि और दिक्सोम का विशेष तारतम्य नहीं है । ये सर्वत्र सदा सम रूप में ही व्याप्त रहते हैं । आठ जो धिष्ण्य अग्नि कहे गये हैं उनकी गति में तो भेद रहता है अतः प्रत्येक संवत्सर में वे अन्यान्य रूपों में प्रवृत्त होते हुए प्रतिक्षण विषम-भाव से संयुक्त होते हैं । सावित्राग्नि का दिन में वर्धन होता है, रात्रि में अपक्षय होता है—ऐसा तारतम्य है । ।। १ ।।

इसी तरह सोम में भी तारतम्य भाव रहता है । यह सोम ब्रह्मणस्पति से भी ऊपर रहता है जबकि स्वयं ब्रह्मणस्पति सूर्य से ऊपर है । दक्षिण गोल में जब सूर्य रहता है तब उस आधे संम्वत्सर के समय पृथ्वी के ठीक ऊपर सूर्य के सान्निध्य होने के कारण सोम का अधिक सम्प्लव होता है । उससे विपरीत आधे सम्वत्सर में सूर्य की क्रमशः दूरी हो जाने के कारण यह सोम थोड़ा-थोड़ा (अल्प) आ पाता है—ऐसा तारतम्य है ।। २ ।।

जो सत्ताईस गन्धर्व कहे गये हैं, उनमें नक्षत्र भेद से ही भेद होता है अतः नक्षत्र के नाम से कहे गये मासों में उन-उन नक्षत्रों के सन्निधान के कारण अत्यन्त विशेष योग बनता है, प्रत्येक मास में यह फेरबदल होती है—ऐसा तारतम्य है ।। ३ ।।

चन्द्रमा के द्वारा तो प्रत्येक पक्ष में वृद्धि और क्षय के कारण तारतम्य होता है । ।। ४ ।।

इस प्रकार अग्नि और सोम के सम्बन्धों के तारतम्य से प्रतिक्षण ऋतुओं में भेद होता रहता है । तारतम्य ही उनका हेतु है । वास्तव में तो सब ऋतुओं में सब ही ऋतुओं का अनुप्रवेश विशेष रूप से देखने पर ज्ञात हो जाता है । जैसा कि वेदवचन है—

> "ऋतुओं की सृष्टि हुई । सृष्टि भाव में वे नाना प्रकार की थीं अर्थात् सबके भिन्न-भिन्न भाव थे, उन्होंने परस्पर विचार किया कि इस प्रकार पृथक्-पृथक् रहकर हम सृष्टि नहीं कर सकेंगे, हमको एक दूसरे के रूप में सम्मिलित हो जाना चाहिये । वे सब ऋतु अपने-अपने रूपों से प्रवर्तमान प्रधान ऋतु में प्रविष्ट हो गयीं । इस हेतु एक-एक ऋतु में भी सभी ऋतुओं का समावेश मानना चाहिये ।" ( शत. ८।४।२।४।)

यद्यपि प्रतिक्षण ऋतुओं में फेरबदल होती रहती है तथापि आपेक्षिक ऋतु व्यवस्था कही जाती है, उनमें ये वसन्तऋतु आदि शब्द पृथ्वी और द्युलोक के विचित्र संयोग के कारण बद्ध होकर व्यवस्थित बने रहते हैं । उनमें भी वक्ता की विशेष विवक्षावश अनेक कल्पना हुई हैं । जैसे कि—दो-दो राशियों के विभाग से छः ऋतुओं की कल्पना करनी चाहिये । सूर्य के उत्तरायण काल में विषुवद्रेखा के दोनों ओर तीस-तीस अंशों तक वसन्त रहता है । तदनन्तर ६० अंशों तक ग्रीष्म रहता है । तदनन्तर ६० अंशों तक वर्षा काल होता है । तदनन्तर ६० अंशों तक शरत् काल होता है । तदनन्तर ६० अंशों तक हेमन्त काल होता है, अन्तिम ६० अंश शिशिर के होते हैं । जब सूर्य दक्षिणायन में प्रवेश करता है उस दिन से आरम्भ कर ७२ दिन पर्यन्त प्राकृतिक यज्ञ रूप अभिप्लव क्रम से—वर्षा, शरद, शीत, वसन्त और ग्रीष्म ये पांच ऋतुएं होती हैं । उनमें भी एक-एक ऋतु में प्राकृतिक यज्ञ प्रक्रिया के अनुसार तीन-तीन भाग मान लेने चाहिए । प्रातः सवन प्रस्ताव यज्ञ सोलह दिवस का होता है । चालीस दिवस पर्यन्त दिन के मध्य भाग में होने वाला माध्यन्दिन सवन उद्गीथ कहलाता है । फिर सोलह दिन सायंकालीन के जो निधन नाम से कहा जाता है । आगे पद्यों के द्वारा ऋतु विवेचन प्रस्तुत है ।

शीतऋतु के चार मास होते हैं । उसके पश्चात् दो मास संधि मास होते हैं । इसी प्रकार चार मास ग्रीष्म ऋतु के होते हैं । फिर भी दो मास संधि मास होते हैं ।। १ ।।

चार-चार महीनों के स्वाति नक्षत्र और अमावस्या के समकालीन होने से शीत, उष्ण और वर्षाकाल नाम के तीन ऋतुकालों की प्रवृत्ति होती है ।। २ ।।

संवत्सर अर्थात् वर्ष का अर्धभाग शीतकालीन होता है, उस समय सूर्य दक्षिण गोल में रहता है । आधा सम्वत्सर का काल उष्णकाल होता है, उस समय सूर्य सौम्य गोल अर्थात् उत्तर गोल में रहता है ।। ३ ।।

ज्येष्ठा नक्षत्र के समीप अमावस्या हो तथा ज्येष्ठा नक्षत्र के समीप पूर्णिमा हो, इनके द्वारा चन्द्रमा का मास सम्वत्सर में दो तरह से कल्पित किया जाता है ।। ४ ।।

एकमात्र यह ऋत नाम का यह अग्नि ही सोम के ह्रास हो जाने से अथवा सोम की वृद्धि हो जाने से ऋतु नाम से कहा जाता है । ये ऋतु ६ प्रकार की हैं । ये सोम अग्नि और वायु ऋत रूप हैं ।। ५ ।।

वसन्त काल वह कहलाता है, जब अग्नि का व्यय होने पर जो बाकी बचता है वह वास करता है । **"व्ययशेषाः अग्नयः अस्मिन् वसन्तः (भवन्ति) इति वसन्तः"** इस व्युत्पत्ति से वसन्त कहलाता है । ग्रीष्म ऋतु वह होती है, जिसमें भूतगण अर्थात् पंचमहाभूत बाहरी और भीतरी भाव को बलात् अन्तर्लीन कर लेते हैं ।। ६ ।।

अग्नि का सबसे बढा हुआ रूप वर्षा कहा जाता है । ये उठाव वसन्त ग्रीष्म और वर्षा अग्नि के उठान के रूप हैं, जिसको पद्य में 'उद्ग्राभ' शब्द से कहा गया है । संवत्सर के उत्तर भाग में तीन ऋतुएँ हैं, जिनमें अग्नि का तेज क्रमशः शीर्ण होता है वे निग्राभ रूप (गिरावट) कहलाती है ।। ७ ।।

शरद् ऋतु उसको कहते है, जिसमें अग्नि की आय की अपेक्षा व्यय अधिक हो जाने के कारण अग्नि शीर्ण होने लगता है । हेमन्त वह है, जहां बाहर अग्नि की वायु में न्यूनता हो जाती है ।। ८।।

जिस समय अग्नि अत्यन्त शीर्ण हो जाय उसको शिशिर कहते हैं । इस प्रकार वायु में सोम के कारण अग्नि की कभी वृद्धि होती है, कभी ह्रास होता है ।। ९ ।।

तथा हि—शिशिरे तावद्दिवा दशभिर्होराभिर्येषां सावित्राग्न्यंशानामावापस्तेषां नक्तं दशभिरुद्वापे जातेऽवशिष्टाभिश्चतसृभिर्गायत्र्याग्न्यंशोऽपि शीर्णो भवति । तदुत्तरैः षष्ट्यंशैः पुनरस्मिन् वायौ सावित्राग्न्यंशा वसन्तो भवन्तीत्येतदुपलक्षितः कालो वसन्तः । तत उत्तरैः षष्ट्यंशैरयमग्निर्वायुं पर्याप्य तद्गतान-

र्थानपि भूयसा ग्रसतीति ग्रीष्मः। दहतीत्यूष्मा निदाघः। ततो भूयसा तेऽग्न्यंशा उरवो भवन्ति इति वर्षाः। अतितरामुरुर्वर्षीयान् वर्षिष्ठः। अग्निभिः प्रत्याहृता अग्नयः प्रतिमूर्च्छिता आपो भूत्वा पृथिवीं सिञ्चन्तीति वा वर्षाः। स एतावानमयग्नेरुद्ग्राभकालः। अथैतद्विपर्ययेणाग्नेर्निग्राभकालः प्रवर्तते। तत्र यथाऽग्नीनां वसन्ते क्रमिक उपचयस्तथेदानीं क्रमिकं विशरणं भवतीति शरत्। अथाग्नयो ह्रानिमन्तो भवन्तीत्येष कालो हेमन्तः। अथाग्न्यंशाः पुनः पुनरतिशयेन शीर्णा यत्र काले सोऽतिक्षीणाग्निकतया सोमप्रधानवायुकालः शिशिरः। तत्राग्न्युपचयनिबन्धना एव च विपर्ययेण वायौ सोमापचयोपचयाः प्रवर्तन्ते। अतश्चैवमग्नेरेवोद्ग्राभनिग्राभाभ्यां तारतम्येन सोमसम्भोगेऽयमृतुशब्दो व्यवतिष्ठते। तदित्थं सोमगुणेष्वग्निषु वा सोमेषु वाऽग्निगुणेषु जगदुत्पादकत्वात्पितृशब्दः प्रवर्तते। अनेकधा चैषामृतुपितॄणां क्लृप्तयो भवन्ति। तद्यथा—

"देवा वृत्रं जघ्नुः। ते नो एव व्यजयन्त। अथ यानेवैषां तस्मिन् संग्रामेऽघ्नन् तान् पितृयज्ञेन समैरयन्त। पितरो वै त आसन्। तत्स्मात्पितृयज्ञो नाम। तद्वसन्तो ग्रीष्मो वर्षाः— एते ते ये व्यजयन्त। शरद्धेमन्तः शिशिरः—त उते—यान् पुनः समैरयन्त"॥

"ये सोमेनेजानास्ते पितरः सोमवन्तः। पितृभ्यः सोमवद्भ्यः षट्कपालं पुरोडाशं निर्वपति। सोमाय वा पितृमते। षड् वा ऋतवः। ऋतवः पितरः। तस्मात् षट् कपालः॥१॥

अथ पितृभ्यो बर्हिषद्भ्योऽन्वाहार्यपचने धानाः कुर्वन्ति ॥२॥
अथ पितृभ्योऽग्निष्वात्तेभ्यो निवान्

पायै दुग्धे सकृदुपमथित एकशलाकया मन्थो भवति" ॥३॥

"तद्ये सोमेनेजानास्ते पितरः सोमवन्तः ॥ १ ॥

अथ ये दत्तेन पक्वेन लोकं जयन्ति ते पितरो बर्हिषदः ॥ २ ॥

अथ ये ततो नान्यतरच्चन। यानग्निरेव दहन् स्वदयति ते पितरोऽग्निष्वात्ताः ॥३॥
एत उ ते ये पितरः"॥ (शतपथब्राह्मण. २।६।१)

फाल्गुनीमारभ्याषाढीं यावद्वसन्तग्रीष्मावृतू अग्निर्दक्षिणतोऽवराः पितरः। आषाढीमारभ्य कार्त्तिकीं यावद्वर्षाशरदावृतू यमो मध्यतो मध्यमाः पितरः। कार्त्तिकीमारभ्य फाल्गुनीं यावद्धेमन्तशिशिरावृतू सोम उत्तरतः पराः पितरः। इत्यन्या क्लृप्तिः॥

"संवत्सरो वै सोमः पितृमान् ।। १ ।।

"मासा वै पितरो बर्हिषदः" ।। २ ।।

"अर्धमासा वै पितरोऽग्निष्वात्ताः" ।। ३ ।। इत्यन्या क्लृप्तिः ।।

"वसन्तः सोमपाः पितरः ।"
"ग्रीष्म : आज्यपाः पितरः ।"
"वर्षा हविर्भुजः पितरः ।"
"शरत् सोमसदः पितरः ।"
"हेमन्तो बर्हिषदः पितरः ।"
"शिशिरोऽग्निष्वात्ताः पितरः ।"

इति वसन्तादिषड् ऋतुभ्यो नमः ।

"अहोरात्रे अग्नीषोमौ दिवसः—स पिता ।"
"पूर्वापरपक्षौ अग्नीषोमौ मासः—स पितामहः ।"
"उदग्दक्षिणायने अग्नीषोमौ संवत्सरः—प्रपितामहः ।"

इतीत्थमेते नाना कल्पा ऋतुपितरो व्याख्याताः ।।

## प्राकृतिक यज्ञ प्रक्रिया का दिग्दर्शन करा रहे हैं ।

शिशिर काल में दिन के समय दस घण्टों द्वारा सावित्राग्नि के जिन अंशों का आवपन होता है उनको रात में दस घण्टों में उद्वाप हो जाता है । ऐसे होने पर अवशिष्ट चार घण्टों में गायत्राग्नि का अंश भी शीर्ण हो जाता है । उसके आगे के साठ अंशों (दिन) के द्वारा फिर इस वायु में सावित्राग्नि के अंश निवास करने लगते हैं इसीलिए यह काल वसन्त नाम से उपलक्षित होता है । फिर आगे के साठ अंशों के द्वारा अग्नि वायु को चारों तरफ़ से घेरकर और उससे समुत्पन्न सारे पदार्थों को भी बहुतायत से ग्रास कर लेता है उसको ग्रीष्म कहा जाता है । ये काल अत्यन्त दहनशील होता है अतः इसको ऊष्मा या निदाघ भी कहा जाता है । उससे आगे वे अग्नि के अंश अत्यन्त उर्वरा हो जाते हैं इसलिए उसको वर्षा कहते हैं । अत्यन्त रूप में बढ़े हुए को **वर्षीयान्** या **वर्षिष्ठ** कहा जाता है । "वर्षा का कारण बता रहे हैं"—अग्नि से प्रत्याहत अर्थात् टकरा कर लौटी हुई अग्नि मूर्च्छित होकर जल रूप में परिणित हो जाती है और पृथ्वी को सींच देती है । उसको हम वर्षा कहते हैं । वसन्त आदि वर्षान्त का यह काल अग्नि के उत्थान का काल है । इसके ठीक विपरीत अग्नि का निग्राभ काल अर्थात् पतन काल प्रवृत्त होता है । इनमें जैसे

अग्नियों की वसन्त में क्रमिक वृद्धि होती है, वैसे ही वर्षा के उत्तर काल में अग्नि का क्रमशः विशरण होता है अतः उसे शरद् कहा जाता है। आगे अग्नि के तेज की बहुत हानि होने लगती है अतः उस काल को हेमन्त कहा जाता है। आगे बाकी के बचे हुए अंश भी सर्वथा शीर्ण हो जाते हैं। उस समय अग्नि की अत्यन्त शीर्ण अवस्था में सोम प्रधान अतिशीतल वायु चलती है। उसे शिशिर कहा जाता है। इनमें अग्नि की वृद्धि और अग्नि का ह्रास ही वायु में विपरीत क्रम में सोम का ह्रास तथा सोम की वृद्धि रूप में प्रवृत्त होता है। इससे स्पष्ट सिद्ध होता है कि अग्नि के ही उत्थान और निपात के तारतम्य से जो सोम का संभोग होता है उनमें ऋतु शब्द व्यवस्थित है। प्रकृत में कथन यह है कि इस प्रकार सोम के गुणभूत अग्नि में अथवा अग्नि के गुणभूत सोम में जगत की उत्पत्ति करने वाला भाव निहित होने से ऋतुओं के लिए पितृ भाव का पितर शब्द व्यवहृत होता है। शास्त्रों में इन ऋतु पितरों की अनेकधा व्यवस्था देखी जाती है। पृथक्-पृथक् वेदवचन प्रस्तुत किये गये हैं।

"देवताओं ने वृत्रासुर को मार डाला। उन्होंने हमारे ऊपर विजय प्राप्त की। अनन्तर इस संग्राम में जिन पितरों को मार दिया गया था उनको पितृ यज्ञ के द्वारा उन्होंने पुनः प्रेरित किया। वे पितर ही थे। अतः उसको पितृयज्ञ कहते हैं। वे हैं वसन्त, ग्रीष्म और वर्षा जिन्होंने वृत्रासुर पर विजय पाई। शरत्-हेमन्त-शिशिर ये तीनों वे ही हैं जिन्हें (पितृयज्ञ से) पुनः प्रेरित किया था। जो सोम से यजन करने योग्य पितर हैं वे सोमवन्त पितर कहलाते हैं। सोम प्रधान पितरों के लिए षट्कपाल का पुरोडाश (छः कपालों में पकाया हुआ पुरोडाश) निर्णय किया जाता है। पितृप्राण प्रधान सोम के लिए यह (दिया जा रहा है।) (षट्कपाल का स्पष्टीकरण कर रहे हैं—)

ऋतु छः होती हैं। ऋतु ही पितर हैं। अतः छः कपाल प्रयुक्त किया जाता है। ॥ १ ॥

बर्हिषद नाम के पितरों के लिए अन्वाहार्य पकाने के लिए धान लाये जाते हैं। (धान अन्न का मूल रूप है जो छिलके सहित होता है।) ॥ २ ॥

अब अग्निष्वात्त नाम के पितरों के लिए निवान् नाम का पदार्थ जो कि दूध के अग्नि संयुक्त होने पर एक ही शालाका से मन्थन किये जाने पर पहला उफान आ जाने के बाद दिया जाता है। ॥ ३ ॥

जो सोम से यजन करने योग्य पितर हैं वे सोमवन्त पितर कहे जाते हैं। ॥ १ ॥ जो पके हुए अन्न को देने पर इस लोकसंस्था पर विजय प्राप्त करते हैं वे वर्हिषद् पितर कहे जाते हैं। ॥ २ ॥

जो अग्नि स्वरूप के अतिरिक्त और कुछ नहीं हैं, जिनको जलाता हुआ अग्नि ही स्वादु लगता है वे पितर अग्निष्वात्त नाम से कहे जाते हैं ।॥ ३ ॥

ये ही वे अग्निष्वात्त बर्हिषद् और सोमसद् नाम के नित्य पितर हैं ।"

फल्गुनी नक्षत्र से आरम्भ करके आषाढा नक्षत्र पर्यन्त वसन्त और ग्रीष्म ऋतु होते हैं । इसमें अग्नि दक्षिण भाग में रहती है । इस ऋतु के प्रवर्तक पितर अवर पितर कहे जाते हैं । आषाढा से आरम्भ करके कृत्तिका पर्यन्त वर्षा और शरद् ऋतु हैं, ये यम का भाग है, क्योंकि यम का भाग मध्य में होता है, यह पहले कहा जा चुका है । मध्य स्थानीय यम से सम्बन्धित ये मध्यम पितर कहे जाते हैं ।

कृतिका से शुरू करके फल्गुनी पर्यन्त हेमन्त और शिशिर ऋतु होती हैं । उसमें सोम उत्तर में रहता हुआ प्रधान रहता है । उस ऋतु भाग का संचालन करनेवाले पितर पर पितर कहे जाते हैं । ऐसी एक अन्य भी कल्पना है इन सोम बर्हिषद् अग्निष्वात्त आदि का अन्यान्य भावों में स्पष्टीकरण के मन्त्रांश (मन्त्र भाग)

"सम्वत्सर ही सोम रूप पितर है" ॥ १ ॥

"मास ही बर्हिषद रूप पितर है" ।॥ २ ॥

"अर्ध मास ही (अर्थात् पक्ष भाव ही) अग्निष्वात्त पितर है" ।॥ ३ ॥
ऐसी एक अन्य विवेचना भी है—

अन्यत्र अन्य प्रकार की विवेचना इस प्रकार है ।

"वसन्त में सोम पीनेवाले पितरों की प्रधानता होती है ।" "ग्रीष्म में आज्य अर्थात् घृत पान करनेवाले पितरों की प्रधानता होती है ।"

"वर्षा में हविषान्न खानेवाले पितरों की प्रधानता रहती है ।" "शरदकाल में सोमसद नाम के पितरों की प्रधानता होती है अर्थात् सोमसद पितर ही शरद रूप में अवतरित होते हैं ।"

"हेमन्त में बर्हिषद नाम के पितरों की प्रधानता होती है ।" शिशिर में अग्नि-ष्वात्त नाम के पितरों की प्रधानता होती है ।" इस प्रकार इन भिन्न-भिन्न विवेचनाओं में भी ऋतुसम्बन्धी पितृप्राण की अनुगति सर्वत्र बतायी गयी है ।

इस प्रकार वसन्त आदि इन, छः ऋतु रूप पितरों को हम प्रणाम करते हैं ।

"ये अहोरात्र अग्नि सोम के रूप में जो दिन है वह पिता है।" पहले और आगे के पक्ष अर्थात् कृष्ण और शुक्ल पक्ष ये दोनों अग्नि सोम रूप हैं इन्हीं से मास सम्पन्न होता है वह पितामह स्थानीय हैं।" उत्तरायण और दक्षिणायन ये दोनों अग्नि सोम रूप संवत्सर हैं। ये प्रपितामह स्थानीय हैं।

इस प्रकार ये नाना प्रकार के ऋतुओं की व्याख्या की गई।

## अथ प्रेतपितॄणां निरुक्तिप्रारम्भः।

अथातः प्रेतपितरो व्याख्यायन्ते। पृथिवीलोकस्था भूतात्मानो देहत्यागादूर्ध्वं गान्धर्वशरीरा नक्षत्रैस्त्रयोदशमासैश्चन्द्रमसं गच्छन्ति। तेऽमी प्रेताः पितरस्त्रेधा निष्पद्यन्ते—परा मध्यमा अवराश्च। त एव हि नान्दीमुखाः पार्वणाः, प्रेताश्च। मध्यमावराणामश्रुमुखत्वात्तदपेक्षया परेषां नान्दीमुखत्वम्। नान्दीमुखाः प्रसन्नमुखाः। ते चैते सर्वस्मादस्मादुपरिष्टाद्वर्तन्ते। ऊर्ध्वमुखा अमूर्ताश्च। ते त्रिविधाः—सोमसदः, बर्हिषदः, अग्निष्वात्ताश्च।

सोमसदः सोमवन्तः सोमपाः सौम्याः सुभास्वरा इत्येकार्थाः। सोमसदो वैराजा इष्यन्ते। बर्हिषदस्त्वात्रेया मारीचा वा। अग्निष्वात्ताश्व मारीचाः पौलस्त्या वा। सोमसदः साध्यानां, बर्हिषदस्तु देवयोनीनां—दैत्यदानवयज्ञगन्धर्व-किन्नरनागसुपर्णरक्षःप्रभृतीनाम्, अथाग्निषवात्ता देवानां मरुदादीनां प्राधान्येन पितर इष्यन्ते। तत एवैतेषामुत्पत्तेः। एषु सोमसदां संख्यां नोपलभामहे। बर्हिषदः षडशीतिसहस्राणि (८६०००) अग्निषदश्चतुःषष्टिसहस्राणि (६४०००) इति पौराणिकाः। एषु संतानकाः सनातना वा लोकाः सोमसदाम्। सोमपदाः सोमपथा वा बर्हिषदाम्। विभ्राजमाना वैभ्राजा वाऽग्निष्वात्तानाम्। तत्रैते भूयसा भवन्ति। यत्र वा यावन्तस्ते भवन्ति तावन्तस्ते सर्वे एको लोकः। न हि तद्भावादतिरिच्यते तल्लोकः। सालोक्य-सामीप्य-सारूप्य-सायज्यक्रमेण तद्-भावापत्तिरेव तल्लोकावाप्तिः। **"ये सोमेनेजानास्ते पितर सोमवन्तः। ये दत्तेन पक्वेन लोकं जयन्ति ते बर्हिषदः। अथ ये ततो नान्यतरच्चन यानग्निरेव दहन् स्वदयति ते पितरोऽग्निष्वात्ताः"**। त एते कर्मणा तत्तत्पितृलोकमासाद्य तत्तद्भावापन्नास्तत्तन्नाम्ना व्यपदिश्यन्ते।

**"ये अग्निदग्धा येऽनग्निदग्धा येऽमुं लोकं पितरः क्षियन्ति।**
**याँश्च विद्म यां उ च न प्रविद्म मघासु यज्ञं सुकृतं जुषन्ताम्॥"**

इति मन्त्रवर्णनान्मघानक्षत्राधिष्ठातारोऽग्निदग्धाऽनग्निदग्धलक्षरणाः केचिदन्ये पितरः श्रूयन्ते। तेषामग्निष्वात्तेष्वन्तर्भावः साधर्म्यात्। पितृविशेषत्वे प्रमाणान्तरानुपलब्धेश्चेति दिक्।

अथैतेषां भोगः संवत्सरे समयविशेषे भवति। तथा हि—**"संवत्सरं प्रजापतिः"** तस्य ऋतं च सत्यं चेति द्वे तन्वौ भवतः। उदगयनादारभ्य संवत्सरं यावद्विपरिवर्तमानो वृद्धिह्रासक्रमानुषक्तः कश्चिदेकोऽग्निर्ऋतं नाम। साऽस्यैका तनूर्भवति। अथ दक्षिणायनादारभ्य संवत्सरं यावद्विपरिवर्तमानो वृद्धिह्रासक्रमानुषक्तः कश्चिदेकः सोम एव सत्यं नाम। साऽस्यापरा तनूर्भवति।

## प्रेत पितरों का निर्वचन।

(अब तक देवताओं के उत्पादक पितरों की तथा ऋत सत्यमय संवत्सर रूप में जगत् पदार्थों को उत्पन्न करनेवाले ६ भागों में विभक्त ऋतुरूप नित्यपितरों की व्याख्या की गई। प्रकरण के अन्त में "वसन्तादिषड् ऋतुभ्यो नमः" इस प्रणाम वचन द्वारा उनका नित्य पितृत्व भाव भी संकेतित किया गया। अब इस मृत्यु लोक से मरणोपरान्त जाने वाले प्रेतपितरों का स्वरूप वर्णन तथा उनका नित्यपितरों से योगव्याख्यान प्रस्तुत किया जा रहा है)।

अब प्रेतपितरों की व्याख्या की जाती है। इस पृथ्वी लोक मे रहनेवाले आकाश वायु, अग्नि, जल तथा पृथ्वी इन पांच भूतों की समष्टि से निर्मित भूतात्मा अर्थात् जीवात्मा शरीर त्याग के अनन्तर गन्धर्व प्राण प्रधान शरीर धारण करके नक्षत्रसम्बन्धी तेरह महीनों की अन्तरिक्ष यात्रा पूरी करके चन्द्रमा में पहुंचते हैं।

(पूर्व में कहा जा चुका है कि सर्जन कार्य में मनुष्य सृष्टि पर्यन्त-ऋषि, पितर, देव, असुर तथा गन्धर्व इन पांच प्राणों का तारतम्य से समावेश रहता है, इनमें अन्तिम पंचम प्राण गन्धर्व प्राण है। जीवित अवस्था में पांचों का समावेश रहता है—मरणोपरान्त केवल गन्धर्व शरीर रहता है—तात्पर्य यह है)।

ये पार्थिव शरीर छोड़कर ऊपर जानेवाले प्रेतपितर कहे जाते हैं। ये प्रेतपितर परपितर, मध्यमपितर तथा अवरपितर इन तीन विभागों में विभक्त हैं। ये ही नान्दीमुख पितर, पार्वणपितर, तथा प्रेतपितर कहे जाते हैं। इनमें मध्यम और अवरपितर सापेक्ष भाव के कारण अश्रुमुख रहते हैं, इनकी अपेक्षा इनसे ऊपर के पितर सदा नान्दीमुख रहते हैं। जिनके मुख पर सदा प्रसन्नता विराजमान रहे वे नान्दीमुख कहे जाते हैं। ये इस पितृ संस्था में सबसे ऊपर रहते हैं। ये सदा ऊर्ध्वमुख रहते हैं—सूक्ष्म भाव में चले जाने के कारण ये अमूर्त होते हैं। ये तीन प्रकार के हैं—सोमसद्, बर्हिषद् तथा अग्निष्वात्त। सोमसद्

सोमवन्त-सोमप-सौम्य और सुभास्वर इन सबके एक ही अर्थ हैं। इनमें सोमसद् विराट से उत्पन्न माने जाते हैं। बर्हिषद् तो अत्रि अथवा मरीचि के हैं और वे आत्रेय अथवा मारीच कहे जाते हैं। अग्निष्वात्त मारीच अथवा पौलस्त्य कहलाते हैं। सोमसद् साध्य देवों के पितर हैं, बर्हिषद् तो सामान्य देवयोनियों के तथा दैत्य, दानव, यक्ष गन्धर्व, किन्नर, नाग, सुपर्ण, राक्षस आदि के पितर होते हैं, अग्निष्वात्त देवताओं के और मरुदगणों के प्रधानतया पितर माने जाते हैं। इन पितरों से ही इन सबकी उत्पत्ति है। इनमें सोमसदों की संख्या प्राप्त नहीं होती। बर्हिषद् छियासी हज़ार हैं (८६ हज़ार) हैं। अग्निषद् जो अग्निष्वात्त कहे गये हैं वे चौसठ हज़ार (६४०००) हैं—ऐसी पौराणिकों की मान्यता है। इनमें संतानक और सनातन नाम के लोक सोमसदों के हैं। सोमपद अथवा सोमपथ नाम के लोक बर्हिषदों के हैं। विभ्राजमान अथवा वैभ्राज नाम के लोक अग्निष्वात्त पितरों के हैं। इन लोकों में ये पितर ही अधिकतम रहते हैं (दूसरे शब्दों में कहा जा सकता है कि जहाँ जितने ये पितर होते हैं वे सब ही एक लोक रूप कहे जाते हैं उस पितृभाव के अतिरिक्त उस लोक का और कोई स्वरूप नहीं होता। सालोक्य,-सामीप्य-सारूप्य-और सायुज्य के क्रम से तद्रूप हो जाना ही उस लोक को प्राप्त कर लेना है। जैसा कि वेद वचन है—

> "जो पितर सोम से यजन करने योग्य है वे सोमवन्त कहलाते हैं। जो दिये हुए पक्वान्न से उन लोकों को जीतते हैं वे बर्हिषद् कहलाते हैं। इसके अतिरिक्त उनसे भिन्न न होते हुए जिनको प्रज्वलित अग्नि भाव ही जलता हुआ स्वादु लगता है वे पितर अग्निष्वात्त कहे जाते हैं।"

ये पितर अपने-अपने कर्म क्रम से उन पितृलोकों को प्राप्त करके तद्रूप होते हुए उन लोकों के नाम से ही व्यवहार में आते हैं।

जो अग्निदग्ध और बिना अग्निदग्ध वेद मंत्र में मघा नक्षत्र के अधिष्ठाता रूप में अग्निदग्ध और अनग्निदग्ध लक्षण वाले कुछ अन्य पितर सुने जाते हैं उनका समान धर्म होने के कारण अग्निष्वात्त नाम के पितरों में ही अन्तर्भाव कर लेना उचित है, अन्य विशेष पितृभाव में उनकी स्थिति का कोई अन्य प्रमाण नहीं मिलता है। इन पितरों का भोगकाल सम्वत्सर में विशेष समय में ही होता है जैसा कि कहा गया है "संम्वत्सर प्रजापति रूप है," उसके ऋत और सत्य ये दो शरीर हैं। उत्तरायण से आरम्भ कर सम्वत्सर पर्यन्त परिवर्तन क्रम में होनेवाला वृद्धि ह्रास रूप क्रम से जुड़ा हुआ कोई एक अग्नि ऋत नाम से कहा जाता है यह इस सम्वत्सर का एक शरीर है। तदनन्तर दक्षिणायन से आरम्भ होकर सम्वत्सर पर्यन्त विपरिवर्तमान वृद्धि ह्रास क्रम से जुड़ा हुआ कोई एक रूप सोम है। वह सत्य नाम से कहा जाता है वह इस सम्वत्सर का दूसरा शरीर है।

ऋतसत्यमयो हि सम्वत्सरः प्रजपतिः। तत्राग्निशरीरानुगताः सर्वे देवा उत्पद्यन्ते, सोमशरीरानुगताश्च सर्वेऽसुराः। विरुद्धप्रकृतित्वादहर्निशं ते परस्परतो षुविस्पर्धन्ते। विस्पर्धमाने च देवा वृत्रं जघ्नुः। तत्र संग्रामे ये देवा व्यजयन्त त

इमे—वसन्तः, ग्रीष्मो, वर्षाः। अथ यानघ्नन्, यान् पितृयज्ञेन पुनः समैरयन्त त इमे—शरत्, हेमन्तः, शिशिरः। त एवैते त्रयः—सोमसदो बर्हिषदोऽग्निष्वात्ता नाम। पितृयज्ञेषु हुतं हविरेषामेवोपगच्छति। संवत्सरवसन्तशरदादयः कालवाचिनोऽप्यत्र प्रकरणे तत्तत्कालनित्येषु धर्मेषु प्रयुक्ता द्रष्टव्या न कालमात्रे। अत्रोत्तरगोलवर्त्तिनो वसन्तादयो दक्षिणगोलवर्तिनस्तु शरदादयो ज्ञेयाः। प्रक्रमाणां त्रयाणां संयुक्तस्य तथैवोपपत्तेः।

एषां पुनस्त्रयाणां* पितॄणां सोमसद्बर्हिषदग्निष्वात्तानां सहयोगिनस्त्रयो देवा भवन्ति—सोमः, यमः, अग्निः इति। देवा अप्येते पितृसाहचर्यात्पितरोऽप्युच्यन्ते। अथवा देवानामेवैषां त्रिभिर्ऋषिभिः क्रमेण संपृक्तानां सतां पितृत्वमिष्यते—अत्रिणाङ्गिरसा भृगुणा चेति। सोमोऽयमत्रिणा युज्यते। अत्रिश्चायं सोमस्य पिता प्रसिद्धः। चन्द्रस्यात्रिजन्यत्वस्मरणात्तेनात्रिणा युक्तः सोमः पितृमानित्युच्यते। तत्राऽत्र्यंशानां प्राधान्ये—सोमवद्भ्यः पितृभ्यः स्वधा क्रियते। साम्ये–सोमाय पितृमते। न्यूनत्वे तु सोमाय पितृपीताय इति विशेषः। भृगुः कविः। तदंशः कव्यम्। तद्वहति स कव्यवाहनः कव्यवाड् वा। भृग्वंशयुक्तः इत्यर्थः। स यत्रायं भृग्वंशोऽग्नितोऽधिको वा समो वा न्यूनो वा स्यात् सर्वथापि कव्यवाहन एवोच्यते। अथ यमोऽङ्गिरा इति वा, यमोऽङ्गिरस्वानिति वा यमोऽङ्गिरसांपतिरिति वा समाना देवता। तथा सोमवन्तः पितर इति वा, सोमः पितृमानिति वा, सोमः पितृपीत इति वा समाना देवतेति बोध्यम्। ब्रह्मवैवर्ते तु अग्नेः सोमस्य चाङ्गिरसा योगमुपदर्श्य ताभ्यां स्वधाकारमङ्गिरसे च नमस्कारमुपदिदेश। तदन्यत्र पुराणादौ प्रायेण न स्मर्य्यते। इत्थं चादौ हविर्दानेनैषां सोमयमाग्नीनामाप्यायनं कृत्वा पश्चात्पितॄन् सन्तर्पयेत्।

**"स यतः सोमाय पितृमते जुहोति"** तेन सोमज्येष्ठान् सोमपान् पितॄन् प्रीणाति।

**"यत्तु यमायाङ्गिरस्वते जुहोति"** तेन यमज्येष्ठान् बर्हिषदः पितॄन् प्रीणाति।

**"अथ यदग्नये कव्यवाहनाय स्विष्टकृतं"** तेनाग्निज्येष्ठानग्निष्वात्तान् पितॄन् प्रीणाति।

तेन सोमयमाग्नीनामाप्यायनात् सोमसदो बर्हिषदोऽग्निष्वात्ताश्चाप्यायिता भवन्तीति सिद्धम्

---

* सोमसद्-बर्हिषद्-अग्निष्वात्ताः-पितरः
सोमः-यमः-अग्निः-देवाः
अत्रिः-अङ्गिराः-भृगुः-ऋषयः

त्रिविधा एवेह भावा दृश्यन्ते—उष्णः, शीतोऽनुष्णाशीतश्चेति ।

ऋत सत्यमय ही सम्वत्सर प्रजापति है। इनमें अग्नि शरीर के अनुगामी सारे देवता उत्पन्न होते हैं। परस्पर विरुद्ध प्रकृति होने के कारण ये रात दिन आपस में स्पर्धायुक्त रहते हैं। इस स्पर्धाभाव में ही देवताओं ने वृत्र को मारा था। उस संग्राम में जिन देवताओं ने विजय प्राप्त की वे हैं:—वसन्त, ग्रीष्म और वर्षा और जिनको उन्होंने मारा, जिनको पितृ यज्ञ के द्वारा फिर प्रेरित किया वे शरद, हेमन्त और शिशिर हैं। ये तीन ही सोमसद्, बर्हिषद् और अग्निष्वात्त नाम से कहे जाते हैं। पितृयज्ञों में हवन किया गया हविष् इनके पास ही पहुंचता है। यद्यपि सम्वत्सर वसन्त शरद आदि शब्द काल वाची हैं किन्तु इस प्रकरण में उन-उन कालों में जो नित्य धर्म रहते हैं उन नित्य धर्मों के लिए इन शब्दों का प्रयोग समझना चाहिये केवल कालमात्र के लिए नहीं, इनमें उत्तर गोल में वसन्त आदि रहते हैं और दक्षिण गोल में शरद आदि की स्थिति समझनी चाहिये क्योंकि तीनों प्रक्रमों के संयोग की उपपत्ति तभी होती है। इन सोमसद्, बर्हिषद्, अग्निष्वात्त नाम के तीनों पितरों के सहयोगी देवता भी तीन होते हैं–सोम, यम और अग्नि। ये देवता होते हुए भी पितरों के साहचर्य से पितर भी कहे जाते हैं। अथवा इन देवताओं का भी तीन ऋषि-प्राणों के क्रमशः जुड़े रहने से स्वाभाविक पितृभाव माना जाता है— वे ऋषि हैं, अत्रि, अंगिरा और भृगु। इस सोम का अत्रि से योग रहता है। ये अत्रि सोम के पिता नाम से प्रसिद्ध हैं। स्मृतियों में चन्द्रमा की उत्पत्ति अत्रि से बतायी गई है अतः अत्रि से संयुक्त सोम पितृमान् कहा जाता है। उनमें अत्रि अंशों की प्रधानता के कारण सोमवाले पितरों के लिए 'सोमवद्भ्यः पितृभ्यः' स्वधा दी जाती है (स्वाहाकार देवताओं के लिए और स्वधाकार पितरों के लिए होता है) जहां अत्रि अंशों की प्रधानता न रहकर समानभाव रहता है वहां 'सोमाय पितृमते' स्वधा किया जाता है। जहां अत्रि अंश अल्प रहता है वहां 'सोमाय पितृपीताय' स्वधा किया जाता है–यह विशेषता होती है। भृगु ही कवि है। उसका अंश कव्य कहलाता है। उस कव्य को ले जानेवाला कव्यवाहन या कव्यवाड कहलाता है। वह भृगु अंश से युक्त है यह तात्पर्य है। ये भृगु अंश जहां अग्नि से अधिक अथवा समान अथवा न्यून होता है वहां सब जगह यह कव्यवाहन ही कहा जाता है। अथवा यम अथवा अंगिरास्वान् अथवा यम अंगिराओं का पति। ये सब देवता समान भाव के हैं। इसी तरह सोमवन्त पितर, सोमपितृमान् अथवा सोमपितृपीत ये सब समान देवता समझे जाने चाहिये। ब्रह्मवैवर्त पुराण में तो अग्नि और सोम का अंगिरा से योग दिखाकर उनके लिए स्वधाकार और अंगिरा के लिए नमस्कार का उपदेश किया गया है। यह बात अन्य पुराणों में प्रायः नहीं कही गयी है। इस प्रकार सबसे पहले इन सोममय अग्नियों की हविषदान के द्वारा तृप्ति करके तत्पश्चात् पितरों की तृप्ति करनी चाहिये। जैसे कि वेदवचन है—

"वह क्योंकि पितृमान् सोम के लिए हवन करता है" उसके द्वारा सोम जिनमें ज्येष्ठ है ऐसे सोमपान करने वाले पितरों को प्रसन्न करता है।"

"जो अंगिरस्वान् यम के लिए हवन करता है" उससे यम प्राण प्रधान बर्हिषद् नाम के पितरों को प्रसन्न करता है।"

"जो कव्यवाहन अग्नि के लिए हवन करता है" उससे अग्नि प्राण जिनमें ज्येष्ठ हैं ऐसे अग्निष्वात्त नाम के पितरों को प्रसन्न करता है। इससे सोम, यम अग्नियों की तृप्तियों से सोमसद्, बर्हिषद् और अग्निष्वात्त नाम के पितर तृप्त होते हैं—यह सिद्ध हो जाता है।

इस संसार में तीन प्रकार के भाव ही देखे जाते हैं—उष्ण भाव, शीत भाव तथा न शीत और न घर्मभाव।

यावानुष्णः सोऽग्नि। शीतः सोमः। अनुष्णाशीतस्त्वेष यमः। तेष्वेतेष्वयमग्निर्दक्षिणत आगत्योत्तरां दिशमनवरतमनुधावति। अग्नेरूर्ध्वचारित्वस्वाभाव्यात्। विश्वं प्रत्यूर्ध्वत्वेन गृहीताया एव दिश उदीचीत्वात्। एवमयं सोमः खलूत्तरत आगच्छन् दक्षिणां दिशमनवरतमनुधावति। तस्याग्निवैपरीत्येनाधोगामित्वस्वाभाव्यात्। विश्वं प्रत्यधस्त्वेन गृहीताया एव दिशोऽवाचीत्वात्। तन्मध्ये च तयोर्नियामकः कश्चन वैवस्वतः प्राणो यमो नाम प्रवर्तते। तथा च महर्षिवचनं श्रूयते—

"अन्तरं मृत्योरमृतं मृत्यावमृतमाहितम्।
मृत्युर्विवस्वन्तं वस्ते मृत्योरात्मा विवस्वति।।" इति। शतपथ १०।५।२।४

अग्नौ हि संततधारया हूयमानः सोमो विश्वं जनयति। सोऽयमन्तरस्थितो यमो यदैवाग्नौ सोमाहुतिं यमयति-अथ सत्रास आत्मा शरीरं त्यजन् म्रियते तस्मात् स मृत्युर्नाम। यत एवैषां त्रयाणां प्रभावादिदं विश्वं प्रवर्त्तते तस्मादेते त्रयः पितरः। तानेतान् चातुर्मास्यपर्वणि पित्र्येष्टौ यजन्ते। तत्र सोमायोत्तरतो जुहोति, अग्नये दक्षिणतः, अथैतयोरन्तरे यमायेति। अत एवैषां सयुजां पितॄणामप्येता एव दिशो भवन्ति। सोमसदामुत्तरतः, बर्हिषदामन्तरतः, अग्निष्वात्तानां दक्षिणत इति।

अथापरथा व्याख्यास्यामः। अत्र्यङ्गिरोभृगुभिऋर्षिभिः कृतात्मानः सोमयमाग्नयस्त्रयोऽप्येते परस्परतः संसक्ताः पितृशब्दं भजन्ते। परस्परसंसक्ता एवैते संवत्सरकालभोग्याः संवत्सरो नाम। तस्य द्वे तन्वौ भवतः-ऋतं च सत्यं चेति। यावानग्निस्तदृतमथ यावान् सोमस्तत् सत्यम्। तस्यैतस्य प्रजापतेर्या सत्यमात्रात्मिका तनूरभवत्, ततः पितॄन्सृष्ट्वा स तामपि तनूमुत्ससर्जेति विष्णुपुराणे स्मर्य्यते—

"सोमोऽग्निना संसक्तरूपः प्राकृतं स्वरूपं जहाती" ति तदर्थः।

